# प्रारम्भिक सांख्यिकी
# एवं
# भारत का आर्थिक विकास

**(STATISTICS & EVOLUTION OF INDIAN ECONOMY)**

**[ भाग 1—सांख्यिकी (Statistics) ]**


लेखक

आर० डी० गुप्ता
एम० ए०, बी० काम०, एल एल० बी०
शिक्षा अधिकारी
शिक्षा निदेशालय, दिल्ली

सी० एल० दुसाज
एम० ए०, एल एल० बी०
दिल्ली पब्लिक स्कूल
मथुरा रोड, नई दिल्ली

तथा

बी० के० गुप्ता एम० ए० (अथ०), एम० काम०,
राजकीय बाल सीनियर विद्यालय न० 1,
झील कुरजा, दिल्ली





पीताम्बर पब्लिशिंग कम्पनी



शैक्षिक प्रकाशक
888, ईस्ट पार्क रोड, करोल बाग,
नई दिल्ली-110005

प्रकाशक :
पीताम्बर पब्लिशिंग कम्पनी
888, ईस्ट पार्क रोड, करोल बाग,
नई दिल्ली-110005 (भारत)
दूरभाष कार्यालय 519433, 526933
आवास 562919, 561321

[ संस्करण 1980 ]

[ मूल्य Rs 6/75 पैसे Price Rs 8 10



मुद्रक :
पीताम्बर प्रिंटिंग प्रेस
41-42, बस्ती हरफूलसिंह,
110006
512041 ]

# भूमिका

प्रस्तुत पुस्तक सैंट्रल बोर्ड आफ सकण्डरी एजुकेशन, नई दिल्ली की 10+2 शिक्षा प्रणाली के नवीनतम पाठ्यक्रमानुसार अर्थशास्त्र विषय मे कक्षा 11 के छात्रो के लिए लिखी गई है। इसके द्वारा छात्रा का सांख्यिकी के अध्ययन के लिये उपयुक्त विषय-सामग्री सरल भाषा मे उपलब्ध कराने का प्रयास किया गया है। सांख्यिकी मे विभिन्न विधियां तथा सूत्रो को स्पष्ट करने के लिये पर्याप्त सख्या मे उदाहरणों का समावेश किया गया है तथा भारतीय अर्थ व्यवस्था के विकास से सम्बन्धित समस्याओं का अध्ययन स्पष्ट एव सरल भाषा म किया गया है। विषय को रोचक, सरल एव बोधगम्य बनाने के उद्देश्य स चित्र, चार्ट, एव ग्राफ तथा सारणियो का यथास्थान प्रयोग किया गया है। प्रत्येक पाठ के अन्त मे दोहराने की सुविधा के लिए साराश दिया गया है और पर्याप्त सख्या मे अभ्यासार्थ प्रश्न दिये गय है।

हमारा पूर्ण विश्वास है कि पुस्तक छात्रो को उपयुक्त एव सरल विषय-सामग्री प्रदान करके विषय की आवश्यकता को पूरा करने मे उपयोगी सिद्ध होगी।

पुस्तक के सुधार के लिये आदरणीय विषयाध्यापक एव पाठको के सुझाव सादर आमन्त्रित हैं।

—लेखकगण

# विषय-सूची

खण्ड 1 (UNIT 1)

# आर्थिक विश्लेषण में साख्यिकी

# (STATISTICS IN ECONOMIC ANALYSIS)

अध्याय 1

## प्रस्तावना

## (INTRODUCTION)

सांख्यिकी का प्रयोग प्राचीन काल से ही होता चला आ रहा है। आरम्भ में इसका सम्बन्ध केवल राज्य शासन प्रबन्ध से ही था। इसका प्रयोग सरकार जनसंख्या, जन्म तथा मृत्यु दर, फौजी शक्ति, धन सम्पत्ति सम्बन्धी आंकड़े एकत्रित करने के लिए करती थी। चूंकि आंकड़े केवल सरकारी कार्यों के लिए एकत्र किए जाते थे इसलिए सांख्यिकी को "सरकारी विज्ञान" या "राजतन्त्र की कला" कहा जाता था। किन्तु आधुनिक समय में सांख्यिकी का प्रयोग अधिक विस्तृत हो गया है। अब इसका प्रयोग केवल राज्य शासन प्रबन्ध तक ही सीमित नहीं बल्कि भौतिक विज्ञान जीवन विज्ञान तथा सामाजिक विज्ञान में भी होने लगा है। वास्तव में प्रत्येक विज्ञान सांख्यिकी का प्रयोग किसी न किसी रूप में अवश्य करता है। आधुनिक सांख्यिकी विधियों जैसे केन्द्रीय प्रवृत्ति के माप, अपकिरण के माप, विषमता के माप, प्रतिपगमन (regression), न्यादेश (sampling), सहसम्बन्ध, सूचकांक आदि के विकास के कारण ही अर्थशास्त्र में सांख्यिकी का प्रयोग सम्भव हो सका है।

### आर्थिक विश्लेषण (Economic Analysis)

अर्थशास्त्र एक विज्ञान है जोकि आर्थिक स्थिति में मानव व्यवहार का अध्ययन करता है। आर्थिक स्थिति में मानव व्यवहार का विश्लेषण करते समय इसे अनेक आर्थिक सम्बन्धित चलों (variables) जैसे वस्तु का मूल्य और उसकी माँग, एक परिवार की आय और व्यय, मूल्य स्तर और निर्वाह लागत आदि को भी ध्यान में रखना पड़ता है। यह सांख्यिकीय विश्लेषण द्वारा ही हो सकता है। सांख्यिकी विश्लेषण आर्थिक विश्लेषण को शुद्धता प्रदान करता है। सांख्यिकीय विश्लेषण की सहायता से अर्थशास्त्री अनेक सम्बन्धित चलों के बीच आर्थिक सम्बन्धों की संरचना की जाँच (test) करते हैं। इस प्रकार सांख्यिकीय विश्लेषण की सहायता से आर्थिक विश्लेषण अधिक प्रभावशाली हो जाता है।

**प्रयोगसिद्ध विश्लेषण (Empirical Analysis) तथा सख्यात्मक विश्लेषण (Quantitative Analysis) —**

**प्रयोगसिद्ध विश्लेषण (Empirical Analysis) —**

प्रयोगसिद्ध विश्लेषण से तात्पर्य किसी विषय के अध्ययन की उस विधि स है जिसमे वास्तविक अवलोकना एव परीक्षणो (Experiments) के आधार पर ज्ञान प्राप्त किया जाता है। अत प्रयोगसिद्ध विश्लेषण विधि के अन्तगत हम अवलोकिक व्यवहार के द्वारा तथ्यो का ज्ञान प्राप्त करते हैं। प्राकृतिक विज्ञानों जैसे भौतिक शास्त्र व रसायन शास्त्र मे तो अध्ययन की इस विधि के आधार पर प्राप्त विज्ञान एव नियमो का परीक्षण (Testing) प्रयोगशाला मे किया जाता है। परन्तु अथशास्त्र तो एक सामाजिक विज्ञान है जिसकी विषय सामग्री मनुष्य है और क्षेत्र समस्त विश्व है। अत इसमे अवलोक विधि के आधार पर प्राप्त निष्कर्षों एव नियमों का परीक्षण प्रयोगशाला मे नही कर सकते। इसलिए अथशास्त्र म सांख्यिकीय विधियो को अपनाया जाता है। सांख्यिकीय विधियो के अन्तगत भी समस्याओ का व्यवस्थित रूप से अध्ययन किया जाता है परन्तु प्रयोगशाला म परीक्षण की सुविधा न होने के कारण इन विधियो द्वारा प्राप्त नियम इतने शुद्ध नहीं होते।

**सख्यात्मक विश्लेषण (Quantitative Analysis)**

सख्यात्मक विश्लेषण अध्ययन की उस विधि को कहते हैं जिसके अन्तगत तथ्यो को शुद्धता (preciseness) दी जाती है ताकि तथ्यो के बीच तुलना करना सम्भव हो सके। इसके अन्तगत हम तथ्यो का अध्ययन सख्यात्मक रूप में करते हैं है जैसे—सख्या मे 20, 35, 50 आदि, वजन मे किलोग्राम, क्विन्टल टन आदि, ऊँचाई मे सेन्टीमीटर, मीटर आदि। इसके पश्चात उन सख्यात्मक तथ्यो का सारणीयन (tabulation) एव विश्लेषण किया जाता है तथा उनके आधार पर परिणाम निकाले जाते हैं। सक्षेप मे सख्यात्मक विश्लेषण का मुख्य उद्देश्य तथ्यों को शुद्धता प्रदान करना है ताकि उनके बीच आसानी से तुलना हो सके।

**सांख्यिकी का अथ (Meaning of Statistics)**

सांख्यिकी शब्द दो विभिन्न अर्थों—बहुवचन और एकवचन म प्रयोग किया जाता है। जब यह बहुवचन मे प्रयोग होता है तो इसका अथ सांख्यिकीय आकडो के क्रमबद्ध सग्रह (Numerical or Quantitative Data) जैसे भारत के विभिन्न राज्यो में बेरोजगार व्यक्तियो की सख्या, 1971 की जनगणना रिपोट मे जनसख्या के आँकडो का ब्यौरा, देश मे विभिन्न फसलों मे उत्पादन का ब्यौरा, देश के विभिन्न भागो मे अनपढ व्यक्तियो का ब्यौरा, आदि इसके उदाहरण हैं। अत इस प्रयोग में सांख्यिकी से अभिप्राय आँकडो से होता है। परन्तु जब सांख्यिकी शब्द एकवचन मे प्रयोग होता है तो इसका अथ "सांख्यिकी विज्ञान' of Statistics) से है। सांख्यिकी विज्ञान आकडो के सग्रह करने,

व्यवस्थितिकरण करने, प्रस्तुतीकरण करने, विश्लेषण करने और उनकी व्याख्या करने में प्रयुक्त सांख्यिकी सिद्धान्तो और विधियो को बताता है।

**सांख्यिकी की परिभाषा (Definition of Statistics)**

विभिन्न लेखको ने सांख्यिकी की विभिन्न परिभाषाएँ दी हैं। कुछ लेखको ने इसे सांख्यिकी विधियो (एकवचन) के रूप में माना है और कुछ लेखको ने इसे आंकड़ों अथवा तथ्यो के समूह (बहुवचन) के रूप में माना है।

**सांख्यिकी की परिभाषा (सांख्यिकी विज्ञान के रूप में)**

डा० ए० एल० बाउले (A L Bowley) ने सांख्यिकी की अनेक परिभाषाएँ दी हैं। एक स्थान पर उन्होंने कहा है कि 'सांख्यिकी गणना करने का विज्ञान है।' एक दूसरे स्थान पर वह कहते हैं कि सांख्यिकी 'माध्यो का विज्ञान' है। परन्तु यह दोनो परिभाषाएँ अति सीमित हैं क्योकि सांख्यिकी विज्ञान न तो गणना तक ही सीमित है और न माध्यो तक ही। डा० बाउले ने एक और परिभाषा दी है जो इस प्रकार है—"सांख्यिकी विज्ञान, किसी अनुसन्धान से सम्बन्धित अंको में व्यक्त किये गये उन तत्वो से है जिन्हें एक दूसरे के सम्बन्ध में रखा जा सकता है, के विवरण को कहते है।"[1] बाउले की यह परिभाषा भी सर्वमान्य नहीं क्योकि इस परिभाषा में भी समको (Statistics) की कुछ ही विशेषताओ पर प्रकाश डाला गया है, समस्त विशेषताओ पर नहीं। बाउले की एक और परिभाषा इस प्रकार है, "सांख्यिकी वह विज्ञान है जो सामाजिक व्यवस्था को सम्पूर्ण मान कर उसके सभी रूपो का माप या मापन करता है।"[2]

डा० बाउले की यह परिभाषा भी सकीर्ण है क्योंकि यह सांख्यिकी का क्षेत्र केवल समाज शास्त्र तक ही सीमित करती है। अपनी परिभाषा की इस कमी को स्वयं बाउले ने स्वीकार किया है जब उन्होंने यह कहा कि "सांख्यिकी का विज्ञान केवल किसी एक विज्ञान तक ही सीमित नहीं हो सकता।"

प्रो० बोडिंगटन (Boddington) ने सांख्यिकी की परिभाषा इस प्रकार दी है, "सांख्यिकी अनुमान और सम्भावनाओ का विज्ञान है।"[3] यह परिभाषा भी अपर्याप्त है। क्राक्स्टन (Croxton) तथा काऊडन (Cowden) ने सांख्यिकी की एक सरल तथा अधिक विस्तृत परिभाषा दी है "सांख्यिकी आंकडा के सग्रह करने, प्रस्तुतीकरण, विश्लेषण एवं उनके निर्वचन का विज्ञान है।"[4]

---

1 'Statistics are numerical statements of facts in any department of enquiry placed in relation to each other" —Bowley, A L

2 "Statistics is the science of measurement of social organism regarded as a whole in all its manifestation' —Bowley A L

3 ' Statistics is the science of estimates and probabilities
—Boddington

4 "Statistics may be defined as the collection presentation, analysis and interpretation of numerical data
—Croxton & Cowden

प्रो० सालिगमैन (Saligman) ने सांख्यिकी की अधिक विस्तृत परिभाषा दी है। उनके अनुसार "सांख्यिकी एक विज्ञान है जो कि संख्यात्मक आंकड़ो के संग्रह करने की विधियो, वर्गीकरण, प्रस्तुतीकरण, तुलना तथा उनके विश्लेषण तथा निवचन से सम्बन्धित है, जो कि किसी निरीक्षण अथवा प्रयोग के किसी भी क्षेत्र की जाच के लिए संग्रहित किये गए हैं।"[1]

सांख्यिकी की परिभाषा (आकड़ों अथवा तथ्यों के समूह अथवा बहुवचन के रूप में)

तथ्यो के समूह के रूप में हम सबसे पहले वेबस्टर (Webster) की परिभाषा लिखते हैं। वेबस्टर के अनुसार "सांख्यिकी एक राज्य के लोगों की स्थिति से सम्बन्धित वर्गीकृत तथ्य है—विशेष रूप से वह तथ्य जिसको अंकों के रूप में या किसी सारिणी या वर्गित पद्धति द्वारा प्रस्तुत किया जा सकता हो।"[2] यह परिभाषा भी ठीक नही है। इसके द्वारा सांख्यिकी का क्षेत्र केवल राज्यकीय कार्यों में प्रस्तुत आकड़ा के संग्रह तक ही सीमित रह जाता है जब कि वास्तव में सांख्यिकी का क्षेत्र अत्यन्त विस्तृत हो गया है।

प्रो० होरेस सेक्रिस्ट (Prof Horace Secrist) ने भी सांख्यिकी की तथ्यों के समूह अथवा आकड़ों के रूप मे परिभाषा दी है जो इस प्रकार है "सांख्यिकी तथ्यों के उस समूह को कहते हैं जो अनेक कारणों से एक सीमा तक प्रभावित होते हैं और जिन्हें अंको मे व्यक्त किया जाता है, जिनकी गणना या अनुमान शुद्धता की एक उचित स्तर तक की जाती है, जिन्हें पूर्व निश्चित उद्देश्य के लिए एक व्यवस्थित ढंग से संग्रहित किया जाता है तथा जिन्हें एक दूसरे के तुलनात्मक रूप में रखा जाता है।"[3]

---

1 'Statistics is the science which deals with methods of collecting classifying, presenting, comparing and interpreting numerical data collected to throw some light on any sphere of enquiry".
—Saligman

2 "Statistics are the classified facts representing the conditions of the people in a state especially those facts which can be stated in numbers or in tables or numbers or in any other tabular or classified arrangement' —Webseter.

3 "By Statistics we mean aggregate of facts affected to a marked extent by multiplicity of causes, numerically expressed, enumerated or estimated according to a reasonable standard of accuracy, collected in a systematic manner for a predetermined purpose and placed in relation to each other" —Secrist.

सांख्यिकी की विशेषताएँ (Characteristics of Statistics)

सभी आँकड़े अथवा संख्यात्मक तथ्य सांख्यिकी कहलाने के योग्य नही होते। केवल वही तथ्य सांख्यिकी कहला सकते हैं जिसमे निम्नलिखित विशेषताएँ होती हैं

1 तथ्यो का समूह (Aggregates of Facts)

एक अकेला तथ्य जैसे "मोहन की आयु 15 वर्ष है" सांख्यिकी नही कहला सकता यद्यपि यह तथ्य अंक मे व्यक्त है। इसका कारण यह है कि एक अकेले तथ्य का किसी सम्बन्धित रूप से अध्ययन नहीं किया जा सकता। उदाहरण के लिए एक अकेला तथ्य जोकि जन्म, मृत्यु, क्रय, विक्रय आदि से सम्बन्धित है, सांख्यिकी नहीं कहला सकता। परन्तु जन्म, मृत्यु, क्रय, विक्रय आदि से सम्बन्धित तथ्यो के समूह सांख्यिकी कहलाते हैं।

2 अनेक कारणों से प्रभावित (Affected by Multiplicity of Causes)

सांख्यिकी अनेक कारणो से प्रभावित होती है न कि केवल किसी एक कारण से। उदाहरण के लिए एक विशेष अवधि मे गेहूँ के उत्पादन की मात्रा अनेक कारणो जसे मिट्टी की किस्म, तापमान, वर्षा की मात्रा आदि पर निभर करती है। इसी प्रकार वस्तुओ की कीमत केवल मुद्रा की पूर्ति से ही प्रभावित नही होती बल्कि अनेक कारण जैसे उपभोग मे परिवतन, आयात एव निर्यात मे परिवतन इन पर प्रभाव डालते हैं।

3 अंकों में व्यक्त (Numerically Expressed)

सांख्यिकी तथ्यो को संख्यात्मक रूप मे अभिव्यक्त करती है अर्थात सांख्यिकी आंकड़े सदव अंको मे व्यक्त किये जाते हैं जसे 1975 76 मे 121 मिलियन टन खाद्यान्न का उत्पादन, 103 मिलियन टन कोयले का उत्पादन 8091 मि॰ मीटर कपड़े का उत्पादन आदि। गुणात्मक वाक्य जैसे "भारत की जनसंख्या मे तीव्र गति से वृद्धि हो रही है" या भारत मे कोयले का उत्पादन काफी है' आदि सांख्यिकी नही हैं।

4 शुद्धता का उचित-स्तर (Reasonable Standard of Accuracy)

सांख्यिकी आँकड़े दो विधियो से एकत्रित किये जाते हैं—गिनती या माप द्वारा और अनुमान द्वारा। उदाहरण के लिए जब हम यह कहते हैं कि परीक्षा हाल म 200 विद्यार्थी बैठे है तो यह आँकड़े हमने गिनती द्वारा प्राप्त किये हैं, अत यह शत प्रतिशत शुद्ध हैं। परन्तु जब हम शत प्रतिशत आँकड़े एकत्रित नही कर सकते तो हम अनुमान लगा लेते है उदाहरण के लिए यह कहा गया कि '15 अगस्त 1978 को प्रधान मन्त्री का भाषण सुनने के लिए लालकिले पर 4 लाख व्यक्ति गए' तो यह आँकड़े अनुमानित हैं पूर्णतया शुद्ध नहीं, क्योंकि व्यक्ति 4 लाख से कुछ कम या अधिक हो सकते है। फिर भी सांख्यिकी आँकड़ो मे यथोचित परिशुद्धता होना आवश्यक है अन्यथा आँकड़े भ्रामक होगे।

5 पूर्व-निश्चित उद्देश्य के लिए एकत्रित (Collected for Pre-determined Purpose)

सांख्यिकीय आंकडे एक पूर्व-निश्चित उद्देश्य के लिए एकत्रित किये जाते हैं। यदि आंकडो को एकत्रित करने का उद्देश्य सामने न हो तो सकलनकर्ता आवश्यक तथा अनावश्यक आंकडो मे भेद नही कर सकता। उद्देश्य की अनुपस्थिति म हो सकता है कि सकलनकर्ता आवश्यक आंकडो को छोड दे और अनावश्यक आंकडो का सग्रह कर ले। अत सांख्यिकीय आंकडे एक पूर्व निश्चित उद्देश्य के लिए सग्रहित किये जाने चाहिए।

6 व्यवस्थित ढग से सग्रहित (Collected in a Systematic Manner)

सांख्यिकीय आंकडो को एक व्यवस्थित ढग से सग्रहित किया जाना चाहिए। व्यवस्थित ढग से एकत्र किये गए सांख्यिकीय आंकडे अधिक शुद्ध होते हैं।

7 पारस्परिक सम्बन्धित आंकडे (Capable of Being Placed in relation each other)

आंकडे एक दूसरे से सम्बन्धित होने चाहिए। पारस्परिक सम्बन्धित आंकडे विश्लेषण एव तुलना करने म सहायता देते हैं।

## सांख्यिकी के कार्य
## (Functions of Statistics)

1 तथ्यो को स्पष्टता प्रदान करना (Presentations of Facts in a Definite Form)

सांख्यिकी तथ्यो को अंको म प्रयुक्त करके अधिक विश्वसनीय और स्पष्ट बनाती है। अंको मे कही हुई बात अधिक स्पष्ट होती है। उदाहरण के लिए दो वाक्यो को देखिये 1975 76 मे खाद्यान्न का उत्पादन 1974-75 से अधिक हुआ —भारत मे 1975-76 मे गेहूँ का उत्पादन 121 मिलियन टन था जबकि 1974-75 मे इसका उत्पादन 100 मिलियन टन था। इन दोनो वाक्यो मे दूसरा वाक्य अधिक स्पष्ट है क्योकि गेहूँ के उत्पादन की अंको मे सूचना देता है। इस प्रकार यह कहना कि भारत मे कीमतें तेजी से बढ रही है इतना स्पष्ट या प्रभावशाली नहीं जितना कि यह कहना कि 1971-72 की तुलना मे 1976-77 की थोक कीमतो म 180 प्रतिशत वृद्धि हुई। इस प्रकार हम देखते हैं कि सांख्यिकी तथ्यो को अंको में प्रस्तुत करके उन्हें अधिक स्पष्ट और विश्वसनीय बनाती है।

2 तथ्यो की जटलता को सरलता प्रदान करना (Simplifies the Complex Facts)

सांख्यिकीय विधियाँ जैसे माध्य (Mean), अपकिरण (Dispersion) इत्यादि तथ्यो की जटिलता को दूर करके उनमे सरलता लाती हैं। सांख्यिकी के द्वारा आंकड़े तथा जटिल समूह को थोडे से अको म व्यक्त किया जा सकता है जिससे समस्या को आसानी से समझा जा सकता है।

3 तथ्यों की तुलना को सुगम करना (Facilitates Comparison of Facts)

विभिन्न सांख्यिकीय विधियाँ तथ्यों को तुलनात्मक रूप में प्रस्तुत करने में सहायता देती हैं। जिनसे लाभदायक परिणाम (conclusions) प्राप्त किए जा सकते हैं। *सांख्यिकीय विधियाँ जैसे माध्य, अनुपात, प्रतिशत दर, गुणांक इत्यादि* उपकरण (Tools) हैं जो तथ्यों मे तुलना करना सुगम करते हैं।

4 तथ्यों के सम्बन्धों का अध्ययन करना (Studies Relationship between different facts)

सांख्यिकी का एक और कार्य यह है कि यह दो या दो से अधिक तथ्यों के बीच सम्बन्धों का अध्ययन करती है। उदाहरण के लिए माँग और पूर्ति के बीच सम्बन्ध, द्रव्य की पूर्ति और कीमत स्तर में सम्बन्ध, व्यक्तियों मे कद और वजन मे सम्बन्ध इत्यादि।

5 व्यक्तिगत अनुभव को बढ़ाना (Enlarges individual experience)

*सांख्यिकी व्यक्तिगत अनुभव को बढ़ाती है और अनेक प्रकार की समस्याओं* को सुलझाने में सहायता करती है। डा० ए० एल० बाउले ने ठीक ही कहा है कि "सांख्यिकी का उचित कार्य निःसन्देह व्यक्तिगत अनुभव को बढ़ाना है।" (The proper function of statistics, indeed is to enlarge individual experience)

6 उचित नीतियो के बनाने में सहायता करना (Helps in the Formulation of Suitable Policies)

उचित नीति के बनाने मे सांख्यिकीय आँकड़े अत्यन्त आवश्यक हैं। वे ऐसी नीतियो के लिए आधारभूत सामग्री हैं, उदाहरण के लिए भारत सरकार द्वारा विभिन्न वस्तुओ के आयात एवं निर्यात नीतियाँ वस्तुओं की माँग एवं पूर्ति के संख्यात्मक आँकड़ो के आधार पर ही बनायी जाती हैं।

7 पूर्वानुमान में सहायता देना (Helps in Fore-casting)

सांख्यिकी न केवल वर्तमान मे अनुमान लगाने मे सहायता देती है बल्कि भविष्य के लिए पूर्वानुमान लगाने मे भी सहायता करती है, क्योंकि सांख्यिकीय विधियाँ भविष्य मे होने वाली घटनाओ के सम्बन्ध मे सही जानकारी दे सकती हैं। उदाहरण के लिए एक व्यापारी अपने गत वर्ष की बिक्री के आँकड़ो के आधार पर यह अनुमान लगा सकता है कि आने वाले वर्ष मे वह कितनी मात्रा में माल का उत्पादन करे।

## सांख्यिकी का महत्व (Importance of Statistics)

सांख्यिकी का महत्व दिन प्रति दिन बढ़ता जा रहा है। इसका कारण यह है कि सांख्यिकी का प्रयोग अर्थशास्त्र, भौतिक शास्त्र, रसायन शास्त्र, समाजशास्त्र आदि सभी क्षेत्रों में होता है। वास्तव में आज हमें कोई भी क्षेत्र ऐसा दिखाई नहीं

देता जहाँ पर सांख्यिकी का प्रयोग न किया जाता हो। सांख्यिकी तथ्यों को सुगमता और स्पष्टता प्रदान करती है और उन्हें आसानी से समझने योग्य बनाती है। यह व्यक्तिगत अनुभव को बढ़ाती एवं विस्तृत करती है।

प्राकृतिक साधन, जनसंख्या, उत्पादन, राष्ट्रीय आय, उपभोग आदि के सम्बन्ध में सांख्यिकी के बिना हमारा अध्ययन पूर्ण नहीं हो सकता। सांख्यिकी के महत्व की व्याख्या निम्नलिखित है

### 1 सांख्यिकी तथा आर्थिक आयोजन (Statistics and Economic Planning)

किसी देश के साधनों के श्रेष्ठतम प्रयोग के लिए आर्थिक आयोजन अनिवार्य होता है। आयोजन के बिना सरकार की सभी आर्थिक नीतियाँ पूर्ण रूप से सफल नहीं हो सकती। आर्थिक नीतियों एवं आयोजन की सफलता के लिए सांख्यिकी का प्रयोग आवश्यक है क्योंकि इन नीतियों के सम्बन्ध में सरकार द्वारा लिए गए निर्णय सांख्यिकी तथ्यों पर ही निर्भर करते हैं।

### 2 सांख्यिकी तथा व्यापार (Statistics and Business)

आज व्यापार का आकार बहुत बढ़ गया है और प्रबन्धक एवं व्यापारी वर्गों को अनेक प्रकार के अनुमान लगाने पड़ते हैं। उन्हें अपनी वस्तु की पूर्ति की मात्रा माँग के अनुमानों के आधार पर ही बढ़ानी या घटानी पड़ती है। व्यापार में लाभ तभी हो सकता है जबकि व्यापारी वस्तु की माँग का ठीक ठीक अनुमान लगा सके। परन्तु ठीक ठीक अनुमान लगाने के लिए उसे सांख्यिकीय विधियों का प्रयोग करना पड़ता है। इस प्रकार व्यापार में सांख्यिकी का अत्यधिक महत्व है। सभी प्रकार की व्यापारिक गतिविधियों जैसे उत्पादन, क्रय, विक्रय, वित्त, श्रम, लेखा, बाजार, अनुसंधान, कीमत निर्धारण आदि के लिए सांख्यिकीय विधियों तथा आँकड़ों का प्रयोग करना पड़ता है। व्यापारिक अनुमान (Business forecasting) भी सांख्यिकी की सहायता से लगाये जाते हैं।

### 3 सांख्यिकी तथा अर्थशास्त्र (Statistics and Economics)

अर्थशास्त्र में तो सांख्यिकी का विशेष महत्व है। सभी प्रकार के आर्थिक विश्लेषण में आँकड़ों का प्रयोग किया जाता है। अर्थशास्त्र के सभी क्षेत्रों में महत्वपूर्ण तथ्यों में तुलना एवं सम्बन्ध सांख्यिकीय विधियों की सहायता से किया जाता है। सांख्यिकी की सहायता से माँग और पूर्ति में सामंजस्य (adjustment) किया जाता है। सांख्यिकी की सहायता से ही देश की विभिन्न समस्याओं जैसे गरीबी, बेरोजगारी, आय की असमानता इत्यादि का श्रेष्ठतम रूप से समाधान किया जा सकता है।

### 4 सांख्यिकी तथा सरकार (Statistics and Government)

आज के युग में सरकारी कार्यों में अत्यधिक वृद्धि हो गई है। आज सरकार का काम केवल कानून व्यवस्था को बनाना या देश को विदेशी आक्रमणों से बचाना

ही नहीं बल्कि देश के नागरिकों के कल्याण को बढाना भी है। आजकल सरकार अनेक प्रकार के कार्यों जैसे यातायात, रक्षा, रेलवे, खाद्य, वाणिज्य डाक व तार, उद्योग, कृषि व्यापार आयात व निर्यात करती है। इन सब कार्यों को कुशलतापूर्वक चलाने के लिए आँकडो पर निर्भर करना पडता है। युद्ध के समय मे भी सांख्यिकी की बहुत आवश्यकता पडती है। युद्ध सम्बन्धी आँकडो के आधार पर सरकार दुश्मन की शक्ति का सही अनुमान लगा सकती है। सरकार का वार्षिक बजट भी आय-व्यय सम्बन्धी आँकडो के उचित संग्रह और अनुमान पर आधारित होता है। अनेक कार्यों मे सांख्यिकी के महत्व को पहचान कर ही आज सरकार सबसे अधिक आँकडे एकत्रित करती है।

5 सांख्यिकी तथा बैंकर (Statistics and the Banker)

एक बैंकर के लिए सांख्यिकी का ज्ञान बहुत लाभदायक है। सांख्यिकी की सहायता से वह व्यापार मे आने वाली तेजी अथवा मन्दी के बारे मे जान सकता है और इस ज्ञान के आधार पर वह अपने ग्राहकों की साख (Credit) की माँग का पूर्वानुमान लगा सकता है और अपनी साख नीति का निर्माण कर सकता है। सांख्यिकी की सहायता के बिना बैंकर के पूर्वानुमान गलत हो सकते हैं और वह जनता के विश्वास को खो सकता है। अतः बैंकर के लिए सांख्यिकी का ज्ञान अनिवार्य है।

6 सांख्यिकी तथा बीमा कम्पनियाँ (Statistics and Insurance Companies)

बीमा कम्पनियाँ सांख्यिकी का सबसे अधिक प्रयोग करती हैं। वास्तव मे बीमा कम्पनियाँ जीवन तथा मृत्यु सारणियाँ (Life and Mortality Tables) के बिना अपना कारोबार कर ही नहीं सकती क्योंकि वे जीवन की प्रत्याशा (Expectation of Life) के आधार पर बीमा दरें (Premium rates) निश्चित करती हैं और जीवन की प्रत्याशा, जीवन एवं मृत्यु सारणियों के द्वारा ज्ञात की जाती हैं। बीमा क्षेत्र मे सांख्यिकी का सम्भावना सिद्धान्त (Theory of Probability) पूर्ण रूप से कार्य करता है और बीमा कम्पनियों की सफलता जीवन सारणियों की शुद्धता पर निर्भर करती है।

7 सांख्यिकी तथा मानव कल्याण (Statistics and Human Welfare)

सांख्यिकी का ज्ञान मानव कल्याण से सम्बन्धित सभी समस्याओं के समाधान के लिए महत्वपूर्ण है। गरीबी, बेरोजगारी, खाद्यान्नों की कमी, तेजी से बढती हुई कीमतें आदि समस्याओं की गम्भीरता तथा उनका हल सांख्यिकी के आँकडों के आधार पर ही किया जा सकता है।

8 सांख्यिकी तथा अनुसन्धान (Statistics and Research)

अनुसन्धानकर्ताओं के लिए सांख्यिकी का ज्ञान महत्वपूर्ण होता है सांख्यिकीय उपकरण (Statistical tools) अनुसन्धानकर्ताओं के लिए विशेष महत्व रखते हैं। सांख्यिकीय उपकरणों अथवा विधियों के द्वारा अनुसन्धानकर्ता

विभिन्न मिट्टियों पर विभिन्न प्रकार के उवरको (Fertilisers) के प्रयोग के परिणामस्वरूप फसलो की पैदावार के सम्बन्ध में परीक्षण (Experiments) करते है और प्राप्त परिणामो की घोषणा करते हैं जो किसानो के लिए अत्यधिक लाभदायक सिद्ध होते हैं। उत्पादन के अन्य क्षेत्रों में भी सांख्यिकीय तथ्य अनुसन्धान मे सहायता देते हैं।

9 सांख्यिकी तथा निरीक्षण (Statistics and Supervision)

प्रभावशाली निरीक्षण के लिए भी सांख्यिकी का ज्ञान अनिवार्य है। प्रत्येक संस्था चाहे वह उत्पादक या व्यापारी हो, यही चाहती है कि कम व्यय पर अधिक कार्यक्षमता प्राप्त हो। ऐसा तभी हो सकता है जब कि अपनाई गई नीतियों के परिणामों की जांच सांख्यिकीय आंकड़ो द्वारा की जाए। अत यह आवश्यक है कि निरीक्षकों का उचित नीति-निर्माण के लिए संस्था द्वारा उत्पादन की मात्रा, लागत व मूल्य स्थिति, श्रम स्थिति आदि सम्बन्धी आंकड़ो का ज्ञान हो, परन्तु यह आकड़े सांख्यिकी के द्वारा ही प्राप्त हो सकते हैं।

10, सांख्यिकी तथा पूर्वानुमान (Statistics and Forecasting)

सांख्यिकीय आकड़े तथा सांख्यिकीय विधियाँ विश्वसनीय (reliable) पूर्वानुमान लगाने में सहायता करते हैं। उदाहरण के लिए वाणिज्य एव व्यापार मन्त्रालय तथा व्यापार मडल आकड़ों की सहायता से वाणिज्य एव व्यापार के सम्बन्ध मे पूर्वानुमान लगाते हैं, ऋतु विज्ञान (The Science of Meteorology) मौसम सम्बन्धी पूर्वानुमान देने के लिए आकड़ो का प्रयोग करता है, तथा खगोल विज्ञान (Astronomy) सूर्य-ग्रहण व चन्द्रग्रहण सम्बन्धी पूर्वानुमान लगाने के लिए आकड़ा का प्रयोग करता है।

सांख्यिकी की सीमाएँ (Limitations of Statistics)

अब सांख्यिकी का क्षेत्र अधिक विस्तत हो गया है। शायद ही कोई ऐसा क्षेत्र होगा जिसमे सांख्यिकी का प्रयोग न किया जाता हो। यद्यपि इसका उपयोग दिन प्रति दिन बढता जा रहा है तथापि इसकी अनेक सीमाएं हैं जिनमे से मुख्य इस प्रकार हैं

1 सांख्यिकी व्यक्तिगत इकाइयों का अध्ययन नहीं करती (*Statistics does not* deal with Individuals)

सांख्यिकी केवल तथ्यो के समूहो का अध्ययन करती है। यह व्यक्तिगत इकाइयो का अध्ययन नहीं करती। उदाहरण के लिए प्रति व्यक्ति आय एक व्यक्ति के दुःख और पीडा के विस्तार को नही बता सकती। इसी प्रकार प्रति व्यक्ति आय म वृद्धि इस बात का चिन्ह नही कि एक गरीब व्यक्ति पहले मे अच्छी स्थिति में आ गया है। इसका कारण यह है कि सांख्यिकी केवल सामूहिक व्यवहार का अध्ययन करती है। अत यह समूह की व्यक्तिगत इकाइयो के विषय मे जानकारी प्राप्त नहीं कराती।

2 सांख्यिकी गुणात्मक तथ्यों का अध्ययन नहीं करती (Statistics does not deal with qualitative facts)

सांख्यिकी केवल सख्यात्मक तथ्यों का अध्ययन करती है, गुणात्मक तथ्यो का नही। गुणात्मक तथ्यो जैसे कुशलता, ईमानदारी, बुद्धिमत्ता आदि का अध्ययन प्रत्यक्ष रूप से नही हो सकता। गुणात्मक तथ्यो का अध्ययन परोक्ष रूप से किया जा सकता है जैसे विभिन्न विद्यार्थियो मे कुशलता की तुलना इनके द्वारा परीक्षा मे प्राप्त किय गए अको के आधार पर की जा सकती है।

3 सांख्यिकीय नियम यथाथ नहीं होते (Statistical Conclusions are not Exact)

सांख्यिकीय नियम अन्य प्राकृतिक विज्ञानो जैसे भौतिक शास्त्र तथा रसायन शास्त्र की भाँति न तो यथाथ होते हैं और न ही प्रत्येक दशा में लागू होते हैं। यह नियम तो केवल औसत रूप मे ही पूरे उतरते हैं। इसका कारण यह है कि यह नियम अनेक तथ्यो और कारणो से प्रभावित होते हैं।

4 सांख्यिकी का दुरुपयोग सम्भव है (Statistics can be Misused)

सांख्यिकी की सबसे बडी कमी यह है कि इसका बडी आसानी से दुरुपयोग हो सकता है। कोई भी अदक्ष (inexperienced) व्यक्ति सांख्यिकी विधियो का गलत प्रयोग करके कुछ भी परिणाम निकाल सकता है। इसीलिए यह कहा गया है कि "अदक्ष व्यक्ति के हाथ मे सांख्यिकी विधियाँ सबसे अधिक भयानक हथियार के समान हैं क्योकि वह उनका दुरुपयोग कर सकता है।"

5 सांख्यिकी समस्या का सवश्रेष्ठ हल नहीं बताती (Statistics does not provide correct Solution to the Problem)

किसी समस्या को हल करने की अनेक विधियाँ होती हैं। सांख्यिकी उनमें से केवल एक है। अत सांख्यिकी किसी समस्या का सवश्रेष्ठ हल देने मे असमथ है। इसलिए यह आवश्यक है कि सांख्यिकी द्वारा प्राप्त परिणामो या नियमो को अन्य विधियो द्वारा जाँच करके देखा जाये।

सांख्यिकी की अविश्वसनीयता (Distrust of Statistics)

सांख्यिकी के महत्व एव उपयोगिता के होते हुए भी इसको शकायुक्त दृष्टि से देखा जाता है तथा इसे अविश्वसनीय माना जाता है। कुछ लोगो का कहना है कि सांख्यिकी के द्वारा कोई भी बात सिद्ध की जा सकती है। जबकि कुछ लोग तो यहाँ तक कहने लगे हैं कि सांख्यिकी सब झूठो मे से हीन झूठ (Worst type of lies) है। उनके अनुसार "झूठ तीन प्रकार के हैं—झूठ, सफेद झूठ और सांख्यिकी।"[1]

---

1 'There are three types of lies—lies, damn lies and *Statistics*"

साख्यिकी के प्रति इस प्रकार की अविश्वसनीयता (Distrust) के निम्न-लिखित कारण हैं

1 अको में सहज ही विश्वास का होना (Figures can be easily believed)

जब तथ्यो को अको के साथ प्रस्तुत किया जाता है तो मनुष्य सहज ही उन पर विश्वास कर लेता है।

2 अकों का आसानी से शोषण किया जा सकता है (Figures can be easily Manipulated)

सही आकडे भी कभी-कभी चालाकी से इस प्रकार प्रस्तुत किए जा सकते हैं कि पढने वाले भ्रम मे पड जाते है। इस प्रकार स्वार्थी व्यक्ति गलत तथ्यो को अको के द्वारा सही सिद्ध कर देते है।

चाहे साख्यिकी के प्रति अविश्वसनीयता के कारण कुछ भी हो साख्यिकी को इसमे दोषी नही ठहराया जा सकता। साख्यिकी विधियाँ बहुत नाजुक उपकरण (*Delicate tools*) है जिनका आसानी से दुरुपयोग किया जा सकता है। अत साख्यिकी के प्रति अविश्वसनीयता लाने का दोष साख्यिकीय विधिया को प्रयोग करने वाला का है न कि साख्यिकी विज्ञान का। उदाहरण के लिए यदि एक व्यक्ति चाकू से अपनी अगुली काट लेता है तो इसमे चाकू का कोई दोष नही, बल्कि उस व्यक्ति का है, क्योकि चाकू से काम करते हुए उसको सतर्क रहना चाहिए था। यह भी हो सकता है कि उसने जानबूझ कर अगुली काटी हो। ठीक इसी प्रकार यदि साख्यिकी के उपकरणो का प्रयोग गलत तरीके से किया जाए या एक अयोग्य व्यक्ति जो कि साख्यिकीय उपकरणो के प्रयोग को भली भाति नही जानता, गलत परिणाम दे दे तो इसमे साख्यिकी विज्ञान पर दोष नही लगाया जा सकता।

**आर्थिक विश्लेषण में प्रयुक्त किये जाने वाले साख्यिकीय उपकरण (Statistical tools used in Economic analysis)**

जब साख्यिकी एक वचन मे प्रयोग होता है तो इसका भाव साख्यिकी विज्ञान (Science of Statistics) अथवा साख्यिकीय विधि से होता है। साख्यिकी विज्ञान साख्यिकीय सिद्धान्तो एव विधियो को बताता है। आर्थिक विश्लेषण मे प्रयोग होने वाले साख्यिकीय उपकरण अथवा विधियाँ निम्नलिखित हैं

1 आंकड़ों का सग्रह (Collection of Data)

आर्थिक विश्लेषण के लिए सवप्रथम आकडो का सग्रह किया जाता है। सग्रहित आकडे आर्थिक विश्लेषण के लिए प्राथमिक सामग्री (raw material) होते हैं। आकडो का सग्रह करने के लिए हम प्राय प्रादर्श (Sampling) या सगणना (Census) विधियो का प्रयोग करते हैं। आकडे साख्यिकी अनुसधान का आधार हैं। साख्यिकी उन सभी विधियो का विवचन करती है जिनके द्वारा आकडो का सग्रह किया जा सकता है।

2 आकडों का व्यवस्थितीकरण (Organisation of Data)

साख्यिकी आकडो को व्यवस्थित करने की विधियो का विवेचन करता है।

व्यवस्थित आकडे ही विश्लेषण के लिए उपयोगी हो सकते हैं । आकडा का वर्गीकरण (Classification) और सारणीकरण (Tabulation) द्वारा व्यवस्थित किया जाता है ।

3 आकडों का प्रस्तुतीकरण (Presentation of Data)

आकडो का सग्रह करने तथा व्यवस्थित करने के पश्चात प्रस्तुत किया जाता है । आकडा का प्रस्तुतीकरण बिन्दु-रेखाओ, मानचित्रो, वक्रो तथा ग्राफो द्वारा किया जाता है । आकडा के प्रस्तुतीकरण का मुख्य उद्देश्य यह है कि उनको आसानी से समझा जा सके ।

4 आकडो का विश्लेषण (Analysis of Data)

आर्थिक विश्लेषण के लिए साख्यिकीय निष्कर्षों का प्राप्त करने के लिए आकडा का विश्लेषण करना भी अनिवार्य है । केन्द्रीय प्रवृत्ति का माप (Measures of Central Tendency), अपकिरन के माप (Measures of Dispersion), विषमता के माप (Measures of Skewness) सह-सम्बन्ध (Correlation), सूचाक (Index numbers) आदि आकडा के विश्लेषण की मुख्य विधियाँ हैं ।

5 आंकड़ों का निवचन (Interpretation of Data)

आकडे अपने आप कुछ नही कह सकते । अत इनका निवचन करना भी आवश्यक है । आकडो के निवचन से अभिप्राय एकत्रित तथा विश्लेषित आकडा से निष्कष निकालना होता है । यह कार्य एक कठिन काय है और इसको करन के लिए एक विशेष प्रकार की योग्यता व अनुभव का होना आवश्यक है ।

6 पूर्वानुमान (Forecasting)

प्रतिगमन (regression), बाह्यगमन, न्यूनतम वग विधिया द्वारा आकडा सम्बधी पूर्वानुमान लगाए जाते हैं जिन पर अनेक आर्थिक नीतियाँ आधारित हैं ।

## अभ्यास के लिए प्रश्न

## (Exercises)

1 प्रयागसिद्ध विश्लेषण तथा सख्यात्मक विश्लेषण मे अन्तर कीजिए । उनका क्या महत्त्व है ?

2 साख्यिकी की परिभाषा कीजिए । इसकी प्रमुख विशेषताएँ क्या हैं ?

3 साख्यिकी के महत्त्वपूण काय क्या हैं ?

4 आधुनिक आर्थिक व्यवस्था म साख्यिकी का महत्त्व उदाहरणा सहित दीजिए ।

5 अथशास्त्रियो, व्यापारियो तथा सरकार के लिए साख्यिकीय ज्ञान के लाभ को बताइए ।

6 "साख्यिकी कुछ भी सिद्ध कर सकती है—यह कथन कहाँ तक शुद्ध है । विवेचना कीजिए ।

7 सांख्यिकी की सीमाओं तथा अविश्वसनीयता पर आलोचनात्मक टिप्पणियाँ लिखिए ।

8 सांख्यिकी के बिना नियोजन बिना रेडार और कम्पास का जहाज है ।" इस कथन के सन्दर्भ में भारत के नियोजित विकास में सांख्यिकी के महत्त्व की व्याख्या कीजिए ।

9 व्यापार और आर्थिक नियोजन में सांख्यिकी के महत्त्व की व्याख्या कीजिए ।

10 आर्थिक विश्लेषण में प्रयुक्त किए जाने वाले सांख्यिकीय उपकरणों अथवा विधियों को संक्षेप में बताइए ।

11 सांख्यिकीय विधियों तथा परीक्षण विधियों में अन्तर स्पष्ट कीजिए ।

12 "आँकड़े अव्वल दर्जे के झूठ हैं ।"—विवेचना कीजिए ।

13 सांख्यिकी, सांख्यिकीय विधियों तथा सांख्यिकीय आँकड़ों की धारणाओं को स्पष्ट कीजिए ।

14 आर्थिक विश्लेषण में सांख्यिकी के महत्त्व पर प्रकाश डालिए ।

15 "सांख्यिकीय विधियाँ एक अकुशल व्यक्ति के हाथों में खतरनाक यन्त्र हैं ।"

उपर्युक्त कथन का आशय समझाइए ।

# खण्ड 2 (UNIT—2)

# आकड़ों का सकलन एवं व्यवस्थीकरण

# (COLLECTION & ORGANISATION OF DATA)

## अध्याय 2

## साख्यिकीय आकड़ो का स्वरूप प्राथमिक व द्वितीय आकड़े

## (NATURE OF STATISTICAL DATA PRIMARY AND SECONDARY DATA)

**आकड़ो का सकलन (Collection of Data)**

साख्यिकीय काय मे आकडा के सकलन का विशेष महत्व है। आकडा का सकलन साख्यिकी विज्ञान की मूलभूत क्रिया है। सकलित आकडे साख्यिकीय अनुसन्धान का आधार हैं। आकडा का सकलन करने वाला व्यक्ति अनुसन्धानकर्ता (Investigator) कहलाता है। अनुसन्धानकर्ता के सम्मुख एक निश्चित तथ्य (Specific Phenomenon) होता है जिसे साख्यिकीय अनुसन्धान (Statistical Enquiry) कहा जाता है।

साख्यिकीय अनुसन्धान (Statistical Enquiry) का आयोजन करने से पहले अनुसन्धानकर्ता को अनेक प्रारम्भिक बातो पर विचार करना पड़ता है

(1) अनुसन्धानकर्ता को इस बात की जानकारी प्राप्त होनी चाहिए कि साख्यिकी अनुसन्धान सख्यात्मक रूप मे व्यापक होने योग्य है अथवा नही। ऐसे कथन 'नेहरू कितना महान था।', 'अरविन्द घोष कितना पवित्र था'' सख्या मे व्यक्त नही किये जा सकते, अत उन पर साख्यिकीय विधियाँ लागू नही होती। किन्तु सख्यात्मक तथ्य जसे भारत में प्रति हेक्टर गेहूँ का औसत उत्पादन क्या है? भारत की प्रति व्यक्ति आय क्या है? भारत की कुल जनसख्या कितनी है? साख्यिकीय अनुसन्धान के उचित प्रश्न हैं।

(2) अनुसंधानकर्ता का कार्य आरम्भ करने से पहले सांख्यिकीय अनुसंधान (Statistical Enquiry) के उद्देश्य का भी भली-भांति समझ लेना आवश्यक है। इससे उसे यह पता लग जाता है कि किस प्रकार के आंकड़े एकत्र किए जाय और किस प्रकार उनका प्रयोग किया जाये।

(3) अनुसंधानकर्ता का अनुसंधान के क्षेत्र का स्पष्ट ज्ञान होना चाहिए अर्थात् अनुसंधानकर्ता को इस बात की भी जानकारी होनी चाहिए कि किस प्रकार की सूचना एकत्र करनी है ? क्या विषय सामग्री है ? और कितना विस्तृत क्षेत्र है ?

(4) अनुसंधानकर्ता का अनुसंधान (Enquiry) के उद्देश्य के अनुसार सांख्यिकीय इकाइयों की परिभाषा अच्छी तरह से निश्चित कर लेनी चाहिए। सांख्यिकीय इकाई मापने का वह साधन है जिसके आधार पर आंकड़े एकत्र करके प्रस्तुत व विश्लेषित किये जाते हैं। निश्चित की गई इकाई सरल, स्पष्ट तथा स्थायी होनी चाहिए।

(5) अनुसंधान आरम्भ करने से पहले अनुसंधानकर्ता को सूचना-स्रोतों को निश्चित कर लेना चाहिए। सूचना स्रोत दो प्रकार के हो सकते हैं—प्राथमिक (Primary) तथा द्वितीयक (Secondary)। जब अनुसंधानकर्ता स्वयं आंकड़ों का संकलन करता है तो उनको प्राथमिक आंकड़े कहा जाता है परन्तु प्रकाशित अथवा अप्रकाशित लेखों से आंकड़ों को प्राप्त किया जाता है तो ऐसे आंकड़ों को द्वितीयक आंकड़े कहा जाता है।

**प्राथमिक आंकड़े (Primary Data)**

प्राथमिक आंकड़े वे आंकड़े हैं जिनको अनुसंधानकर्ता अपने कार्य के लिए पहली बार संकलित करता है। इन आंकड़ों को मौलिक आंकड़े कहा जाता है और यह सांख्यिकीय विधियों के लिए कच्चे माल का काम करते हैं।

**प्राथमिक आंकड़ों के संकलन की विधियाँ (Methods of Collecting Primary Data)**

प्राथमिक आंकड़ों का संग्रह करने की प्रमुख विधियाँ निम्नलिखित है

(1) प्रत्यक्ष व्यक्तिगत अनुसंधान (Direct Personal Investigation)

(2) अप्रत्यक्ष मौखिक अनुसंधान(Indirect Oral Investigation)

(3) संवाददाताओं द्वारा सूचना
(Information through Correspondents)

(4) डाक द्वारा भेजी गई प्रश्नावली द्वारा अनुसन्धान
(Investigation through Mailed Questionnaire)

(5) गणकों द्वारा अनुसन्धान
(Investigation through Enumerators)

1 प्रत्यक्ष व्यक्तिगत अनुसन्धान (Direct Personal Investigation)

इस विधि से संकलित किए गये आंकडे अधिक विश्वसनीय होते है क्योंकि अनुसन्धानकर्त्ता स्वयं उन लोगों के पास जाता है जिनसे सूचना प्राप्त करनी होती है। ऐसे लोगों को सूचक (Respondents) कहा जाता है। इस विधि के अन्तर्गत अनुसन्धानकर्ता सूचकों से सीधे सम्पर्क मे आता है। अतः उसे चतुर, मध्य तथा नम्र होना चाहिए। उदाहरण—इस विधि के अनुसार यदि हमने एक बस्ती के मजदूरों के उपभोग स्तर का अध्ययन करना है तो अनुसन्धानकर्त्ता को स्वयं उस बस्ती मे जाना होगा और प्रत्येक मजदूर परिवार को स्वयं मिल कर उनसे अपने कार्य के लिए वांछित आंकडो का संकलन करना होगा।

प्रत्यक्ष व्यक्तिगत अनुसन्धान के लाभ (Merits of Direct Personal Investigation)

(1) इस विधि के अनुसार संकलित किए हुए आंकडे अधिक विश्वसनीय होते हैं।

(2) इस विधि द्वारा सूचना अधिक स्पष्ट होती है क्योंकि अनुसन्धानकर्त्ता अतिरिक्त प्रश्न पूछकर हर प्रकार की अस्पष्टता को दूर कर सकता है।

(3) आंकडो के संकलन में एकरूपता बनी रहती है।

(4) जहाँ अनुसन्धान का क्षेत्र छोटा है यह विधि बहुत उपयुक्त है।

प्रत्यक्ष व्यक्तिगत अनुसन्धान की सीमाएँ (Limitations of Direct Personal Investigation)

(1) इस विधि का प्रयोग तभी हो सकता है जब अनुसन्धान का क्षेत्र बहुत सीमित हो।

(2) इस विधि में अनुसन्धानकर्त्ता के व्यक्तिगत पक्षपात का प्रभाव अधिक पडता है।

(3) इस विधि मे व्यय और समय अधिक लगता है।

(4) इस विधि मे प्रशिक्षित अनुसन्धानकर्त्ताओं की आवश्यकता होती है।

2 अप्रत्यक्ष मौखिक अनुसन्धान (Indirect Oral Investigation)

इस विधि मे अनुसन्धानकर्त्ता स्वयं सूचकों के पास नही जाता बल्कि वह किन्ही अन्य व्यक्तियों, जिन्हे वांछित जानकारी के बारे में कुछ ज्ञान होता है, से सूचना प्राप्त करता है। उदाहरण के लिए यदि किसी कारखाने में आग लग गई है तो इस अवस्था मे अनुसन्धानकर्त्ता कारखाने के मा[illegible] बल्कि कारखाने के आसपास रहने वाले व्यक्तियों से आग लगने के बारे में मौखिक पूछताछ द्वारा सूचना प्राप्त करेगा। परन्तु अनुसन्धानकर्त्ता को उन्ही व्यक्तियों से पूछताछ करनी

चाहिए जिन्हे समस्या से सम्बन्धित ज्ञान हो, जो पक्षपात रहित हो। ऐसे लोगो, जिनसे पूछताछ की जाती है को साक्षी (Witnesses) कहा जाता है। इस विधि की सफलता अनुसन्धानकर्त्ता की चतुराई, बुद्धिमत्ता, नम्रता आदि पर निर्भर करती है। प्राय जाँच समितियो और आयोगो द्वारा इस विधि का प्रयोग किया जाता है।

अप्रत्यक्ष मौखिक अनुसन्धान के लाभ (Merits of Indirect Oral Investigation)

(1) आग, चोरी, खून आदि की घटनाओ मे जहाँ सूचको से प्रत्यक्ष सम्पर्क सम्भव नही हो सकता यह विधि ही काम आती है।

(2) इस विधि में अनुसन्धानकर्त्ता के व्यक्तिगत पक्षपात के प्रभाव का डर नही होता

(3) इस विधि म पक्ष और विपक्ष दोना प्रकार के विचार प्राप्त होते हैं जिनके आधार पर सत्य का अनुमान लगाया जा सकता है।

(4) जहाँ सूचना का क्षेत्र विस्तृत होना है, यह विधि अधिक लाभदायक होती है।

अप्रत्यक्ष मौखिक अनुसन्धान की सीमाएँ (Limitations of Indirect Oral Investigation)

(1) सूचको अथवा साक्षियो द्वारा गलत सूचना प्राप्त होने की सम्भावना रहती है।

(2) इस विधि मे साक्षियो या सूचको की लापरवाही के कारण अशुद्ध आँकडे प्राप्त होने की सम्भावना रहती है।

(3) इस विधि म सूचको अथवा साक्षियो के पक्षपात का डर रहता है। अत इस विधि का सावधानी स प्रयोग करना चाहिए।

3 सवाददाताओं द्वारा सूचना (Information through Correspondents)

इस विधि मे अनुसन्धान अधिकारी उन स्थानो पर, जहाँ से सूचना एकत्र करनी होती है, स्थानीय एजेन्टों जिन्हे सवाददाता कहते है, को नियुक्त करता है। ये सवाददाता वाछित सूचना एकत्रित करते हैं और उस अनुसन्धान अधिकारी के पास भेजते रहते हैं। अनुसन्धान अधिकारी विभिन्न स्थानो से दगा, हडतालो, दुर्घटनाओ आदि के बारे म सूचना इस विधि द्वारा प्राप्त करता है।

इस विधि की सफलता इस बात पर निर्भर करती है कि सवाददाता कहाँ तक योग्य, विवेकशील तथा निष्पक्ष है।

सवाददाता द्वारा सूचना विधि के लाभ (Merits of Information through Correspondents)

(1) जब सूचना का क्षेत्र अत्यन्त विस्तृत हो तो यह विधि अधिक उपयुक्त सिद्ध होती है।

(2) इस विधि में पैसा और समय कम लगता है।

(3) पैदावार सम्बन्धी अनुमान (Crop estimates), कीमतों सम्बन्धी सूचनाएँ आदि प्राप्त करने के लिए यह एक उचित विधि है क्योंकि इन सूचनाओं में अधिक शुद्धता की आवश्यकता नहीं चाहिए।

(4) इस विधि द्वारा लगातार सूचनाएँ प्राप्त होती रहती हैं जिनके आधार पर विभिन्न अनुमानों की घोषणा होती रहती है।

संवाददाता द्वारा सूचना विधि की सीमाएँ (Limitations of Information through Correpondents)

(1) यह विधि विश्वसनीय नहीं क्योंकि मौलिक आँकड़ों का अभाव रहता है।

(2) इस विधि से प्राप्त सूचना या आँकड़ों में उच्च स्तर की शुद्धता नहीं होती, केवल सन्निकट (approximate) शुद्धता ही पाई जाती है।

(3) इस विधि द्वारा एकत्रित आँकड़ों में एकरूपता की कमी होती है।

(4) इस विधि से प्राप्त सूचनाओं पर संवाददाता के पक्षपात की सम्भावना रहती है।

4 डाक द्वारा भेजी गई प्रश्नावली द्वारा अनुसन्धान (Investigation through Mailed Questionnaire)

इस विधि में अनुसन्धानकर्ता पूछताछ सम्बन्धित प्रश्नों की एक सूची तैयार करके मुद्रित करवाता है। प्रश्नों के साथ ही उत्तर देने के लिए खाली स्थान रखा जाता है। इस प्रश्नावली को सभी सम्बन्धित व्यक्तियों अर्थात् सूचकों के पास डाक द्वारा भेज दिया जाता है। प्रत्येक प्रश्नावली के साथ एक अनुरोध-पत्र भेजा जाता है जिसमें सूचना एकत्रित करने का उद्देश्य, उत्तर भरने की विधि तथा उसको भरकर वापस भेजने का पता और तारीख भी लिखी होती है। अनुरोध पत्र में सूचकों को इस बात का भी विश्वास दिलाया जाता है कि उनके द्वारा दिये गये उत्तरों को गुप्त रखा जायेगा। प्रश्नावली को वापस भेजने का डाक खर्च भी प्राय अनुसन्धानकर्ता द्वारा पहले से दिया हुआ होता है। इस विधि का प्रयोग तभी सफल हो सकता है जब कि सूचक शिक्षित, सावधान और उत्तर देने वाले हों।

डाक द्वारा भेजी गई प्रश्नावली द्वारा अनुसन्धान के लाभ (Merits of Investigations through Mailed Questionnaire)

(1) इस विधि में पैसा, समय और परिश्रम की बचत होती है।

(2) यदि जाँच का क्षेत्र अधिक विस्तृत हो तो यह विधि अधिक उपयोगी मानी जाती है।

(3) इस विधि के अन्तर्गत मौलिक आँकड़ों का संकलन किया जा सकता है।

(4) इस विधि मे वाछित सूचना उच्च स्तर की हो सकती है।

**डाक द्वारा भेजी गई प्रश्नावली द्वारा अनुसधान की सीमाएँ (Limitations of Investigation through Mailed Questionnaire)**

(1) यह विधि केवल शिक्षित सूचका के लिए ही प्रयुक्त हो सकता है।

(2) प्राय सूचक प्रश्नावली का भरन म रुचि नही लेते। अत सूचना अशुद्ध हा सकता है।

(3) कुछ लाग सूचना देन से घबराते है और प्रश्नावली को अनुसधानकर्ता के पास वापिस भेजते ही नही।

(4) इस विधि म पूरक प्रश्न नही पूछे जा सकते। अत अशुद्ध उत्तरा की सम्भावना बनी रहती है।

(5) इस विधि के अतगत भेजे गए उत्तरा की जाँच करनी कठिन हाती है।

**5 गणको द्वारा भेजी गई प्रश्नावली द्वारा अनुसधान (Investigation through Schedules or Questionnaire Sent Through Enumerators)**

इस विधि मे सूचना प्राप्त करने के लिए गणका (enumerators) का नियुक्त किया जाता है। गणक प्रशिक्षित तथा विशिष्ट व्यक्ति होते है। गणका द्वारा सूचका के पास मुद्रित फार्म (Schedules or Questionnaire) भेज दिए जाते है। गणक इन फार्मों या प्रश्नावलिया को सूचका द्वारा भरवाने मे सहायता करते हैं और भरवाने के पश्चात उ ह अनुसधानकर्ता के पास भेज दते है। यह विधि सरकार द्वारा जनगणना आदि के लिए प्रयोग की जाती है। आजकल कुछ अनुसधान सस्थाएँ जसे N C E A R आदि भी इस विधि का प्रयोग करने लगी ह। इस विधि की सफलता गणका की बुद्धिमत्ता, ईमानदारी, मेहनत तथा काय कुशलता पर निभर करती है।

**गणकों द्वारा भेजी गयी प्रश्नावली द्वारा अनुसधान के लाभ (Merits of Schedules Sent through Enumerators)**

(1) यह विधि अशिक्षित सूचका के लिए भी प्रयोग की जा सकती है क्योंकि गणक स्वय जाकर प्रश्नावली का भरवाते है।

(2) इस विधि से सूचका के असहयोग की सम्भावना कम होती है क्योंकि गणक स्वय जाकर सूचना प्राप्त करते हैं।

(3) इस विधि द्वारा प्राप्त सूचना अधिक शुद्ध हाती है क्योकि गणक पूरक प्रश्न पूछ कर शुद्ध उत्तर प्राप्त कर सकते हैं।

(4) इस विधि द्वारा प्राप्त सूचना पर व्यक्तिगत पक्षपात का प्रभाव बहुत कम पडता है।

(5) इस विधि मे सूचका द्वारा सभी प्रश्ना के उत्तरो का प्राप्त किया जा सकता है।

(6) यह विधि विस्तृत जाँच के क्षेत्र के लिए उपयुक्त है ।

**गणकों द्वारा भेजी गयी प्रश्नावली द्वारा अनुसंधान की सीमाएँ (Limitations of Questionnaire or Schedules Sent through Enumerators)**

(1) यह विधि बहुत महँगी पड़ती है क्योंकि गणकों को काफी वेतन देने पड़ते है ।

(2) इस विधि म गणका के पक्षपात की भावना के कारण अशुद्ध परिणाम प्राप्त हो सकते है ।

(3) इस विधि म समय और परिश्रम अधिक लगता है क्योंकि गणकों द्वारा सूचको से सम्पर्क करने मे काफी समय लगता है ।

(4) इस विधि की सबसे बडी सीमा यह है कि इसम बड़ी सख्या मे कुशल और परिशिक्षित गणका की आवश्यकता होती है ।

**प्रश्नावली तयार करना (Construction of Questionnaire)**

'प्रश्नावली' किसी अनुसन्धान अथवा जाच से सम्बन्धित कुछ प्रश्नो का सग्रह है जोकि पहले स ही तैयार किया गया हाता है । प्रश्नावली तैयार करते समय निम्नलिखित बाता को ध्यान मे रखना चाहिए ।

(1) **प्रश्नो की सख्या (Number of Questions)**

जहाँ तक सम्भव हो प्रश्नो की सख्या कम होनी चाहिए । प्रश्नावली मे उन्ही प्रश्ना का रखना चाहिए जिनका समस्या से सीधा सम्बन्ध हो । अनावश्यक प्रश्ना को प्रश्नावली मे शामिल नही करना चाहिए । बडे आकार की प्रश्नावली को भरने म सूचका का समय अधिक लगता है और इसलिए वह प्रश्नावली भरने के काय का टालने का प्रयत्न करेंगे ।

(2) **सरल और स्पष्ट प्रश्न ' (Simple and Straightforward Questions)**

प्रश्नावली मे दिये गय प्रश्न सरल तथा स्पष्ट होन चाहिएँ ताकि सूचक इन्हे आसानी से समझ सकें । पेचीदा, लम्ब तथा दोहर अर्थो वाल प्रश्ना का प्रयोग नही करना चाहिए क्योकि एस प्रश्न उत्तरदाता का द्विविधा तथा असमजस मे डाल देत है तथा वह उत्तर दना हा पसन्द नही करता ।

(3) **प्रश्नो का क्रम (Sequence or Order of Questions)**

प्रश्नावली म प्रश्ना का एक उचित क्रम से रखा जाना चाहिए ताकि उचित उत्तर प्राप्त हो सके । प्रश्ना का आगे-पीछे देने से उत्तर ठीक ढग से नही दिया जाता । उदाहरण के लिए निम्न प्रश्न उचित क्रम (Logical Sequence) मे हैं

(क) क्या आप नौकरी करते हैं ?

(ख) आपकी आय क्या है ?

(ग) आप कितनी बचत करते हैं ?

परन्तु यदि एक व्यक्ति से यह पूछे बिना कि वह नौकरी या कोई अन्य कार्य करता है या नहीं, उसकी आय तथा बचत पूछना उचित नहीं। इसी प्रकार यदि एक व्यक्ति से पहले यह पूछा जाए कि उसके कितने बच्चे हैं ? और बाद में यह पूछा जाए कि वह विवाहित है या नहीं—उचित नहीं। उचित क्रम तो यह है कि पहले उस व्यक्ति से यह पूछा जाये कि वह विवाहित है या नहीं और बाद में यह पूछा जाये कि उसके कितने बच्चे हैं ?

4 उचित प्रश्न (Desirable Questions)

प्रश्नावली मे ऐसे प्रश्न शामिल नही करने चाहिएं जो सूचको मे उत्तेजना (Irritation) पैदा करने वाले हो या उनके निजी व्यक्तित्व को ठेस पहुँचाने वाले हों क्योंकि वे ऐसे प्रश्नो का उत्तर देने से इन्कार कर देंगे। उदाहरण के लिए यदि किसी व्यक्ति से यह पूछा जाए कि क्या उसने अपनी पत्नी को पीटना बन्द कर दिया है ? तो वह अवश्य ही उत्तेजित होगा और उसका उत्तर नही देगा। इसी प्रकार यदि किसी व्यक्ति से यह पूछा जाये कि क्या वह जुआ खेलता है ? तो वह उसका उत्तर नही देगा और यदि देगा तो अशुद्ध होगा। अत प्रश्नावली में ऐसे प्रश्न जिनका उत्तर देने मे सूचको के आत्मसम्मान व उनकी आर्थिक व सामाजिक भावनाओ को ठेस लगे, शामिल नही करने चाहियें।

5 प्रश्नों के प्रकार (Type of Questions)

(क) सामान्य विकल्प प्रश्न (Simple Alternative Questions)

विकल्प प्रश्न वे प्रश्न होते हैं जिनका उत्तर 'हाँ" या "नहीं", "गलत" या 'सही" मे दिया जाता है। उदाहरण के लिए क्या आप धूम्रपान करते हैं ? क्या आपके घर मे टेलीफोन है ? क्या आप विवाहित हैं ? आदि प्रश्नो का उत्तर केवल "हाँ" या 'नही" मे दिया जा सकता है।

(ख) बहुविकल्प प्रश्न (Multiple Choice Questions)

बहुविकल्प प्रश्न वे प्रश्न हैं जिनके कई सम्भव उत्तर हो सकते हैं। ऐसे प्रश्नो के सभी सम्भव उत्तर प्रश्नावली मे दिये हुए होते हैं। सूचक उनमे से जिस उत्तर को ठीक समझता है उस पर निशान लगा देता है। उदाहरण के लिए निम्न प्रश्नो को देखिए

(i) आप आने-जाने के लिए कौन-सा साधन प्रयोग करते हैं ?

(एक वर्ग मे क्रास लगाइए)

(क) कार ☐

(ख) मोटर-साइकिल ☐

(ग) बस ☐

(घ) साईकल ☐

(ii) आपकी विवाह सम्बन्धी स्थिति (Marital Status ) क्या है ?
(एक वर्ग में क्रास लगाइए)
(क) अविवाहित ☐
(ख) विवाहित ☐
(ग) त्यागा हुआ (Divorced) ☐
(घ) रडुआ (Widower) ☐
(ङ) अलग हुआ हुआ (Separated) ☐

(iii) आपने अपना मकान क्यो बेचा ?
(एक वर्ग मे क्रास लगाइए)
(क) कर्जा चुकाने के लिए ☐
(ख) व्यापार करने के लिए ☐
(ग) लड़की के विवाह के लिए ☐
(घ) लड़के की पढ़ाई के लिए ☐
(ङ) अन्य कोई कारण ☐

(ग) खुले प्रश्न या स्वतन्त्र उत्तर प्रश्न (Open and or Free Questions)

इस प्रकार के प्रश्नो के उत्तर के लिए सूचको को पूर्ण स्वतन्त्रता दी जाती है। उदाहरण के लिए मद्यबन्दी पर आप अपने विचार दीजिए—एक स्वतन्त्र उत्तर प्रश्न है। परन्तु ऐसे प्रश्नो का उत्तर देने के लिए सूचको का अधिक समय लगता है अत इनका उत्तर देना वे छोड ही देते है। इसलिए उत्तम यही है कि पहली या दूसरी श्रेणी के प्रश्न अधिक से अधिक दिये जाने चाहिएं।

(घ) विशिष्ट प्रश्न (Specific Questions)

इस प्रकार के प्रश्नो का उद्देश्य एक विशिष्ट प्रकार की जानकारी को प्राप्त करना होता है। उदाहरण के लिए आपका व्यवसाय क्या है ? आपकी मासिक आय क्या है ? आदि विशिष्ट प्रकार के प्रश्न हैं।

(ङ) निर्देश (Instructions)

प्रश्नावली में सूचको के लिए प्रश्नावली मे उत्तर का ढग प्रश्नावली को वापिस भेजने की तारीख, पता, उत्तर देने के लिए माप की इकाई क्या हो—आदि निर्देशो का होना भी आवश्यक है।

(च) पृष्ठ के नीचे की टिप्पणी (Footnote)

प्रश्नावली मे दिए गए प्रश्नो मे से यदि किसी विशेष प्रश्न के बारे में विस्तृत सूचना की आवश्यकता हो तो उस पर निशान लगा देना चाहिए तथा उसकी व्याख्या नीचे टिप्पणी में करनी चाहिए।

(छ) प्रश्नावली की पूर्व जाँच (Pretesting of Questionnaire)

प्रश्नावली में लिखे गए प्रश्नो को सूचको तक पहुँचाने से पूर्व उसकी जाँच कर लेना भी आवश्यक है। सीमित व्यक्तियो पर इन पर प्रश्नों की जाँच करने से

प्रश्नो के सम्बन्ध में बहुत सी सम्भावित त्रुटियों का पता चल जाता है और बड़े पैमाने पर सर्वेक्षण से पहले उनमें सुधार किया जा सकता है।

### प्रश्नावली का नमूना

### (A Specimen of Questionnaire)

### फाब्रिक्स—बम्बई

संलग्न पत्र (Covering Letter)

महोदय

हमें आशा है कि आप हमारे फाब्रिक्स प्रयोग करते होंगे। कृपया भेजी गई प्रश्नावली में दिए गए प्रश्नों के स्पष्ट (Frank) उत्तर दीजिए। हम आपको विश्वास दिलाते हैं कि आप से प्राप्त सूचना गुप्त रखी जायेगी और उसका दुरुपयोग नहीं किया जायगा। हमारा आप से अनुरोध है कि आप इस प्रश्नावली को भर कर एक मास तक हमारे पास भेज दीजिए। इसका वापस भेजने का डाक खर्च पहले से ही दे दिया गया है।

धन्यवाद,

भवदीय,

मैसर्ज "X" फाब्रिक्स

नोट —कृपया एक वर्ग में जहाँ आवश्यक हो सही '✓' का निशान लगाइये।

1 नाम ------ 2 आयु------

3 पता ---------- 4 लिंग पुरुष ☐ स्त्री ☐

5 विवाहित ☐ अविवाहित ☐

6 नौकरी ☐ व्यापार ☐ अन्य ☐

7 मासिक आय | 8 परिवार के सदस्यों की संख्या

| | | | |
|---|---|---|---|
| रु० 500 से कम | ☐ | 1 से 3 | ☐ |
| 500 से 1000 | ☐ | 3 से 6 | ☐ |
| 1000 से 1500 | ☐ | 6 से ऊपर | ☐ |
| 1500 से ऊपर | ☐ | | |

9 हमारा कौन सा फाब्रिक्स आप सबसे अधिक पसन्द करते हैं ?
सूटिंग ☐ शर्टिंग ☐ ड्रेस मैटिरियल ☐

10 क्या आप हमारा फाब्रिक्स इसलिए पसन्द करते हैं कि
(i) उनके उचित मूल्य हैं ? हाँ ☐ नहीं ☐
(ii) वे निश्चित (Fixed) मूल्य पर मिलते हैं ?
हाँ ☐ नहीं ☐
(iii) उन्हें आपके मित्र पसन्द करते हैं और प्रयोग करते हैं ?
हाँ ☐ नहीं ☐

11 आप किस कारण हमारा फाब्रिक्स पस द करते हैं ?

(i) डिजाइन (Design) हाँ ☐ नही ☐
(ii) पदाथ की उत्तमता हाँ ☐ नही ☐
(iii) पक्के रग हाँ ☐ नही ☐

12 आप एक मास मे कितनी बार हमारे फुटकर बिक्री स्टोर पर जाते हैं ?
1-2 ☐ 2-4 ☐ 4 से अधिक ☐

13 क्या आप किसी विशेष दिन हमारे फुटकर बिक्री स्टोर पर जाना पसन्द करते है ? हाँ ☐ नही ☐
यदि हाँ, किस दिन ?
रवि ☐ सोम ☐ मगल ☐ बुध ☐
वार ☐ शुक्र ☐ शनि ☐

14 क्या आपको हमारा फाब्रिक्स महँगा लगता है ?
हाँ ☐ नही ☐

15 आप विक्रेता (Salesman) को हमारे बिक्री स्टोर मे किस स्थिति मे पाते हैं ?

(क) आकर्षित ☐ अनाकर्षित ☐
(ख) नम्र ☐ कठोर ☐
(ग) सहायताशील ☐ गैर सहायताशील ☐
(घ) कुशल ☐ अकुशल ☐

16 क्या आप पुरुष विक्रेता के स्थान पर महिला विक्रेता पसन्द करते है ?
हाँ ☐ नही ☐

17 क्या आप स्टोर द्वारा कपडा बाँधने की सामग्री से सन्तुष्ट हैं ?
हाँ ☐ नही ☐

18 आपके विचार म कौन-से फाब्रिक म सुधार की आवश्यकता है ?
सूटिंग ☐ शर्टिंग ☐ साडियाँ ☐
ड्रेस मैटीरियल ☐

19 आपके विचार म क्या हमारा फुटकर बिक्री स्टोर ठीक स्थान पर स्थित है ?

20 सुधार के लिए सुझाव------------------------------------------
(यदि आवश्यकता हो तो अलग कागज जोडिए)

तिथि हस्ताक्षर-----------------

द्वितीयक आंकड़ों का सकलन (Collections of Secondary Data)

द्वितीय आंकडे वह आंकडे हैं जिनका सकलन अन्य व्यक्ति या व्यक्तियों द्वारा पहले से ही किया हुआ होता है, और अनुसंधानकर्त्ता उन्हें अपने कार्यों मे प्रयोग करता है।

प्राथमिक और द्वितीयक आंकडो म अन्तर अति सूक्ष्म है। आंकडे जो किसी एक व्यक्ति के लिए प्राथमिक होते हैं वो दूसरे व्यक्ति के लिए द्वितीयक बन जाते हैं। आंकडा को सग्रह करने वाले व्यक्ति या सस्था के लिए वह आंकडे प्राथमिक कहलाते हैं परन्तु अन्य सभी व्यक्ति या सस्थाएँ, जो इनका प्रयोग करते हैं, उनके लिए यह आंकडे द्वितीयक बन जाते हैं। उदाहरण के लिए चुनाव कार्यालय द्वारा सकलित आंकडे उस कार्यालय के लिए प्राथमिक होगे परन्तु जब इन आंकडा का प्रयोग अन्य व्यक्तियो या सस्थाओ द्वारा किया जाता है तो उनके लिए वे आंकडे द्वितीयक होते हैं।

द्वितीयक आकडा के दो मुख्य स्रोत है

(क) प्रकाशित स्रोत (Published Source)

(ख) अप्रकाशित स्रोत (Unpublished Source)

(क) प्रकाशित स्रोत (Published Source)

(i) अन्तर्राष्ट्रीय प्रकाशन (International Publication)—अन्तर्राष्ट्रीय प्रकाशन सस्थान जैसे सयुक्त राष्ट्र सघ, विश्व बैंक (World Bank), अन्तर्राष्ट्रीय श्रम सगठन (I L O ), अन्तर्राष्ट्रीय मुद्रा कोष (I M F ) तथा विदेशी सरकारें अनेक प्रकार के आकडे एव रिपोट प्रकाशित करती हैं। इनके द्वारा प्रकाशित आकडा का द्वितीयक आकडों (Secondary Data) के रूप म प्रयोग किया जाता है।

(ii) सरकारी प्रकाशन (Government Publication)—हमारे देश मे केन्द्रीय सरकार तथा राज्य सरकारें अपने अपने विभाग के सम्बन्ध मे आकडे प्रकाशित करती रहती हैं। प्रमुख सरकारी प्रकाशन निम्नलिखित हैं जनगणना रिपोट (Census Report) रिजव बक बुलिटन (Reserve Bank Bulletins), पचवर्षीय योजनाएं (Five year Plans), करन्सी और वित्तीय रिपोटस, चुनाव कार्यालय (Election Office) द्वारा सकलित आकडे, अखिल भारतीय ग्रामीण सर्वेक्षण रिपोटस (All India Rural Credit Survey Reports) आदि।

(iii) अद्ध सरकारी सस्थाओं के प्रकाशन (Semi Government Publications)—विभिन्न अद्ध-सरकारी सस्थाएँ भी अनेक प्रकार के आकडे प्रकाशित करती रहती हैं जो द्वितीयक आकडों के रूप मे प्रयोग हो सकते हैं। उदाहरण के लिए स्थानीय सरकारें (Local Governments) जैसे नगर पालिकाएं या नगर निगम, जन्म मरण, स्वास्थ्य, शिक्षा आदि से सम्बन्धित आकडे समय-समय पर प्रकाशित करती रहती हैं। इन आकडा का प्रयोग विभिन्न प्रकार के अनुसधानों लिए किया जाता है।

(1) आँकड़े व्यक्तिगत पक्षपात से मुक्त हो।
(2) आँकड़े प्रस्तुत अनुसंधान के लिए ठीक प्रतिनिधि हो।
(3) आँकड़े प्रस्तुत अनुसंधान के उद्देश्य के लिए अनुकूल एवं पर्याप्त हो।
(4) आँकड़ो को एकत्रित करने में शुद्धता का उचित स्तर रखा गया हो।

यदि उपर्युक्त बातो को ध्यान में रखा जायेगा तो द्वितीयक आँकड़े शुद्ध और विश्वसनीय हो सकते हैं और आर्थिक विश्लेषण में इनकी उपयोगिता बढ़ जायेगी।

## आँकड़ों का सम्पादन

## (EDITING OF DATA)

आँकड़ो के सम्पादन का कार्य एक महत्वपूर्ण परन्तु कठिन कार्य होता है। इस कार्य को करने का मुख्य उद्देश्य एकत्रित आँकड़ो तथा सूचनाओं में त्रुटियो का *संशोधन* करना होता है। यदि सम्पादन का कार्य ठीक ढंग से नही होगा तो आंकड़ो तथा सूचनाओ को एकत्र करने में की गई मेहनत बेकार हो जायेगी। अतः सम्पादन का कार्य केवल जिम्मेदार और अनुभवी व्यक्तियो को ही सौंपा जाना चाहिए।

आँकड़ो तथा सूचनाओ के सम्पादन से अभिप्राय उनकी सब प्रकार से जाँच—जैसे पूर्णतया संगति शुद्धता, एकरूपता—करने से होता है। जैसे ही प्रश्नावलियाँ तथा अनुसूचियाँ केन्द्रीय कार्यालय में पहुँचें उनकी पूर्णतया जाँच होनी चाहिए ताकि उनकी पूर्णता तथा शुद्धता का पता लग सके। इस अवस्था में उनमें पाई जाने वाली त्रुटियो में असंगतियाँ (Inconsistencies) तथा भूलों (Ommissions) की खोज की जाती है। दोषपूर्ण प्रश्नावलियों तथा अनुसूचियों को संशोधन के लिए वापिस भेज दिया जाता है। परन्तु भरसक प्रयत्न करने पर भी यदि उनमें किसी प्रश्नावली या अनुसूची के दोष ठीक नही होते तो ऐसी प्रश्नावली या अनुसूची को छोड़ देना चाहिए।

## अभ्यास के लिए प्रश्न

## *(EXERCISES)*

1. प्राथमिक और द्वितीयक आँकड़ो में भेद बताइए। अपने उत्तर को उदाहरणों द्वारा स्पष्ट कीजिए।

2. आँकड़ो के संकलन का कार्य आरम्भ करने से पूर्व आप किन किन बातो पर विचार करेंगे—उल्लेख कीजिए।

3. प्राथमिक आँकड़ो की परिभाषा दीजिए तथा इनको एकत्र करने की विभिन्न विधियाँ बताते हुए उनके गुणो व दोषों पर प्रकाश डालिए।

4. द्वितीयक आँकड़ो के संकलन के विभिन्न स्रोतो का विवरण दीजिए।

5 द्वितीयक आँकड़ा के प्रयोग से पहले आप क्या सावधानियाँ बरतेंगे ? व्याख्या कीजिए।

6 "प्रश्नावली" क्या है ? प्रश्नावली तैयार करने के मौलिक सिद्धान्तों की व्याख्या कीजिए।

7 एक श्रेष्ठ प्रश्नावली के गुणों को बताइए तथा एक श्रेष्ठ प्रश्नावली का नमूना (Specimen) दीजिए।

8 "द्वितीयक आँकड़ों को पूर्ण जाँच के बिना कभी नहीं ग्रहण करना चाहिए।"

उपर्युक्त कथन की विवेचना कीजिए।

9 प्राथमिक आँकड़ों का सम्पादन करते समय किन किन मुख्य बातों का ध्यान रखना चाहिए ?

10 अनुसंधान की प्रश्नावली विधि की व्याख्या कीजिए। क्या प्रश्नावली डाक द्वारा भेजी जानी चाहिए या स्वयं गणकों (enumerators) द्वारा जाकर भरवाई जानी चाहिए ?

———

अध्याय 3

# सगणना तथा निदर्शन विधियाँ

## (CENSUS AND SAMPLING METHODS)

आँकडा को एकत्र करने की सगणना तथा निदर्शन विधियो को समझने से पहले हम सगणना (Census) तथा निदर्शन (Sample) शब्दा के अर्थ को जान लेना अधिक लाभदायक होगा।

### सगणना अथवा जनसख्या (Population)

सांख्यिकी मे सगणना अथवा जनसख्या शब्द का अर्थ इसके साधारण अर्थ से भिन्न है। जनसख्या का साधारण अर्थ तो उन सभी व्यक्तियो से होता है जो एक देश अथवा भू खण्ड म रहते है। परन्तु जनसख्या अथवा सगणना का सांख्यिकी म अर्थ समस्या या अनुसधान (Enquiry) सम्बन्धी सभी इकाइया के समूह से होता है। उदाहरण के लिए यदि हम एक कक्षा जिसमे 40 विद्यार्थी हैं, के कद और ऊचाई के सम्बध म जाँच करना चाहते हैं तो सब के सब 40 विद्यार्थी ही हमारी "जनसख्या होगी। सांख्यिकी म जनसख्या का समग्र (Universe) भी कहा जाता है।

### न्यादर्श (Sample)

जनसख्या अथवा सगणना का भाग जिसका हम अध्ययन करना चाहते हैं, का न्यादर्श (Sample) कहते है। न्यादर्श जनसख्या जिसका हम अध्ययन करना चाहते हैं, म से लिया गया एक छोटा-सा हिस्सा होता है। उदाहरण के लिए जब हम एक कक्षा के 40 विद्यार्थियो के कद और ऊँचाई का अध्ययन करना चाहते हैं तो उन 40 विद्यार्थियो मे से यदि हम विश्लेषण के लिए 8 विद्यार्थी चुन लें तो उन 8 विद्यार्थियो का न्यादर्श (Sample) कहेंगे।

आँकडो के सकलन के लिए दो विधियो का प्रयोग किया जाता है

1. सगणना या जनसख्या विधि (Census Method) और
2. निदर्शन विधि (Sampling Method)

### 1 सगणना या जनसख्या विधि (Census Method)

इस विधि के अन्तर्गत समस्या या अनुसधान से सम्बधित समस्त इकाइयो का अध्ययन किया जाता है। उदाहरण के लिए यदि एक कारखाने, जिसमे 200 कर्मचारी काम करते हैं, के वेतन के सम्बध मे जानकारी प्राप्त करना चाहते हैं तो हम प्रत्येक कर्मचारी से सम्पर्क करके उसके वेतन के बारे मे जानकारी प्राप्त करना होगी। भारत सरकार द्वारा दस वर्षों के बाद भारत की जनसख्या की गणना इसी के अनुसार की जाती है।

**सगणना विधि के लाभ (Merits of Census Method)**

1 समस्या या अनुसधान सम्बधी सभी इकाइया का अध्ययन किया जाता है जिसक कारण आँकडो म शुद्धता अधिक हाती है।

2 इस विधि के अनुसार किए गए अनुस धान मे पक्षपात का प्रभाव कम होता है।

3 इस विधि क द्वारा विस्तृत सूचना प्राप्त हा जाती है जिससे परिणाम अधिक विश्वसनीय हाते है।

**सगणना विधि की सीमाएँ (Limitations of Census Method)**

1 इस विधि द्वारा किए गए सर्वेक्षण पर अधिक धन परिश्रम व समय लगता है।

2 इस विधि म अधिक गणका की आवश्यकता हाती है पर तु सकुशल ईमानदार और परिश्रमी गणक आसानी स नही मिलत।

3 किन्ही विशष परिस्थितिया मे इस विधि का प्रयोग नही किया जा सकता।

## 2 निदशन विधि (Sampling Method)

निदशन विधि मे अध्ययन अथवा अनुस धान के लिए "जनसख्या" मे से कुछ प्रतिनिधि इकाइया को चुन लिया जाता है और उनके अध्ययन के आधार पर "जनसख्या" का विश्लेषण किया जाता है। उदाहरण के लिए मान लीजिए कि दिल्ली विश्वविद्यालय क छात्रावास (Hostel) मे रहने वाल 2000 विद्यार्थियो के औसत मासिक व्यय का जानना चाहत है। इस विधि के अतगत हम जनसख्या अर्थात 2000 विद्यार्थिया मे से कवल कुछ (मान लीजिए 200) विद्यार्थिया का चुन लत है। इन 200 विद्यार्थिया जिन्ह न्यादश (Sample) कहा जाता है के अध्ययन क आधार पर हम निष्कष निकाल लेते है जो कि 2000 विद्यार्थिया के मासिक व्यय क सम्ब ध म ठीक हागा।

**निदशन विधि के लाभ (Merits of Sampling Method)**

सांख्यिकी क लिए आजकल निदशन विधि लोकप्रिय बन गई है। इसका कारण यह है कि इस विधि की जनसख्या विधि (Census Method) की तुलना म निम्नलिखित लाभ है

1 धन और समय मे बचत (Saving of Time and Money)

निदशन विधि म सगणना विधि की तुलना मे आँकडा के सकलन और विश्लेषण पर कम व्यय हाता है। इसका कारण यह है कि इस विधि म कम सूचना म गूढनाद करनी होती है। काय कम हाता है और इसीलिए कम कमचारियो की आवश्यकता पडती है। भारत जैसे विकासशील देशा के लिए यह विधि अधिक उपयुक्त हाती है क्योकि इन देशों मे साधनो की कमी हाती है। कार्य कम हान क कारण इस विधि म समय भी कम लगता है।

2 अधिक गहन सूचना (More Detailed Information)

निदशन विधि के अन्तगत जनसख्या विधि की तुलना मे अधिक गहन सूचना प्राप्त की जा सकती है क्योंकि इनमे अध्ययन के लिए जनसंख्या का केवल एक छोटा सा भाग होता है। अत जाँच अधिक गहराई तक की जा सकती है।

3 अधिक विश्वसनीय परिणाम (More Dependable Information)

निदशन विधि द्वारा सकलित आँकडे अधिक विश्वसनीय होते ह क्योंकि इनमे शुद्धता का स्तर अपेक्षाकृत अधिक ऊँचा होता है। इसका कारण यह है कि निदशन विधि के अन्तगत आँकडो के सकलन एव विश्लेषण के लिए प्रशिक्षित और विशिष्ट कमचारियो जैसे गणको की सेवाओ को आसानी से प्राप्त किया जा सकता है।

4 अधिक वैज्ञानिक (More Scientific)

निदशन विधि जनसख्या विधि से अधिक वैज्ञानिक मानी गई है क्योंकि इसमे परिणामो की विश्वसनीयता की जाँच की जा सकती है।

5 केवल यही विधि (The Only Method)

कुछ विशेष परिस्थितियो मे केवल निदशन विधि का ही प्रयोग किया जा सकता है, जनसख्या विधि नही। उदाहरण के लिए यदि एक चाक बनाने वाला कारीगर चाको के टूटने की क्षमता (Breakings Strength of Chalks) की जाँच करना चाहता है तो उसे निदशन विधि को अपनाना पड़ेगा क्योंकि जनसख्या विधि के अनुसार तो उसे सभी चाको को तोडकर देखना पडेगा और इस प्रकार उसके पास सभी टूटे हुए चाक रह जाएगे।

निदशन विधि की सीमाएँ (Limitations of Sampling Method)

निदशन विधि की निम्नलिखित सीमाएँ हैं

1 सर्वेक्षणों में अधिक सावधानी (More Careful Surveys)

इस विधि के अन्तगत शुद्ध परिणामो को प्राप्त करने के लिऐ निदशन सर्वेक्षणो को बडी सावधानी से करना पडता है। थोडी लापरवाही करने से निदशन (Sample) जनसख्या का ठीक रूप से प्रतिनिधित्व नहीं कर सकता, अत परिणाम अशुद्ध और भ्रम पूण हो सकते हैं।

2 विशिष्ट सेवाओं की आवश्यकता (Need for Expert Services)

निदशन सर्वेक्षण के लिए प्रशिक्षित व विशिष्ट व्यक्तियो की सेवाओ की आवश्यकता रहती है। ऐसे व्यक्तियो की कमी होने से निदशन सर्वेक्षण के परिणाम अशुद्ध और भ्रमपूण हो सकते हैं।

3 अधिक समय, परिश्रम और धन (More Time, Labour and Money)

जटिल निदशन सर्वेक्षणो (Complicated Sampling) म समय, परिश्रम और धन अधिक लगता है।

4 भ्रम बढ़ते हैं (Surveys Errors are Multiplied)।

निदशन विधि मे भ्रमो (Errors) के अनेक स्रोत हैं और प्रत्येक सर्वेक्षण मे जटिलता आने से भ्रम बढते जाते हैं।

"यादर्श चयन विधियाँ (Methods of Selecting a Sample)

निदशन चयन की दो विधिया हैं

(i) दैव निदशन (Random Sampling)

(ii) अ दैव निदशन (Non random Sampling)




1 दैव निदशन (Random Sampling)

दैव निदशन विधि में जनसख्या (Census) की प्रत्येक इकाई को यादर्श (Sample) में शामिल होने का पूरा मौका मिलता है। दूसरे शब्दों में यादश का चुनाव पूर्ण रूप से सयोगवश (Chance) होता है और कोई भी व्यक्ति पहले से यह नही जानता कि जनसख्या या समग्र की कोन सी इकाई या मद यादर्श म शामिल होगी। इसी कारण इस विधि को सयोगवश निदशन (Chance Sampling) विधि भी कहा जाता है।

## दैव निदर्शन के प्रकार (Types of Random Sampling)

दैव निदर्शन की चार प्रमुख विधियाँ है

(1) साधारण दैव-निदर्शन (Simple Random Sampling)
(2) स्तरित निदर्शन (Stratified Sampling)
(3) व्यवस्थित निदर्शन (Systematic Sampling)
(4) बहुस्तरीय निदर्शन (Multistage Sampling)

### (1) साधारण दैव निदर्शन (Simple Random Sampling)

इस विधि को स्वतन्त्र दैव निदर्शन भी कहा जाता है क्योंकि इस विधि में अन्तर्गत जनसंख्या की प्रत्येक इकाई या मद को न्यादर्श (Sample) में स्वतन्त्रता-पूर्वक शामिल होने का अवसर मिलता है। इस प्रकार से चयन किया गया न्यादर्श (Sample) जनसंख्या का प्रतिनिधि (representative) होता है और उनमे जनसंख्या की विशेषताएं पाई जाती हैं।

साधारण दैव-निदर्शन विधि द्वारा न्यादर्श चयन की प्रमुख विधियाँ निम्न-लिखित हैं

(क) लाटरी विधि (Lottery Method)
(ख) दैव संख्याओ की सारणी (Table of Random Numbers)

### (क) लाटरी विधि (Lottery Method)

यह विधि सबसे अधिक प्रचलित है। इस विधि के अनुसार जनसंख्या अथवा समग्र की सभी इकाइयों के नाम या संख्या की पर्चियाँ डाली जाती हैं और उन्हें अच्छी तरह से मिलाकर किसी अन्य व्यक्ति या व्यक्तियों द्वारा उन पर्चियो मे से वांछित संख्या मे पर्चियाँ निकाल ली जाती है और इस प्रकार न्यादर्श का चुनाव हो जाता है। परन्तु इस विधि मे यह बात ध्यान रखने योग्य है कि सभी पर्चियों का आकार एवं रूप एक जैसा होना चाहिए ताकि पर्ची निकालने वाला किसी प्रकार का पक्षपात न कर सके।

### (ख) दैव संख्याओ की सारणी (Table of Random Numbers)

इस विधि के अनुसार उन सभी इकाइयों को जिनको अनुसंधान में सम्मिलित करना होता है, क्रम शृंखला के अनुसार अंकित कर दिया जाता है। इसके पश्चात दैव-संख्याओ की सारणी (Table of Random Numbers) की सहायता से जितनी इकाइयाँ न्यादर्श के लिए चाहिएँ होती हैं चुन ली जाती हैं। दैव-संख्याओ की सारणियो मे टिप्पेट की दैव-संख्याओं की सारणी (Tippet's Table of Random Numbers) अधिक प्रयोग में लाई जाती है। टिप्पेट (Tippet) ने 41600 अंकों (digits) के प्रयोग से 10400 चार-चार अंकों (four digits) वाली संख्याओं की सारणी दी है। इन संख्याओ मे से ली गई 25 संख्याएँ नीचे उदाहरण के रूप मे दी गई हैं

| 54463 | 41417 | 96754 | 98614 | 75884 |
|---|---|---|---|---|
| 15389 | 28354 | 34357 | 24856 | 16777 |
| 85941 | 17783 | 06318 | 96887 | 46230 |
| 61149 | 40950 | 62111 | 90801 | 42902 |
| 05219 | 82995 | 47534 | 55165 | 81007 |

टिप्पेट की दैव सख्याओ की सारणी का प्रयोग करने की विधि एक उदाहरण से स्पष्ट हो जायेगी। मान लीजिए कि हम 200 गाँवा के एक ब्लाक म रहने वाले किसान परिवारा के उपभोग के प्रति रूप (Con umption pattern) का अध्ययन करना चाहते हैं और यह भी मान लीजिए कि हमने दैव-निदशन विधि से 5 गावो का यादश (Sample) के रूप म चुनना है। इसके लिए हम टिप्पेट की दैव-सख्याओ की सारणी का प्रयाग कर सकत ह। उसकी सारणी म से ली गई 25 सख्याएँ ऊपर दी गई हैं। सवप्रथम हम सभी 200 गाँवा पर 1 से 200 तक सख्या अकित कर देत हैं। तत्पश्चात टिप्पेट की सख्याओ की सारणी के पहले स्तम्भ (Column) से आरम्भ करत है। चाहे हम आरम्भ के तीन अका (digits) का लेते हैं या अ त के तीन अका का। आओ हम आरम्भ के तीन अक लते ह। टिप्पेट की सारणी की सख्याओ म से (पहले स्तम्भ से आरम्भ करके) उन सभी नम्बरा का या सख्याओ का छोडते जाइए जो 200 से अधिक है और उनका चुनते जाइए जो 200 या 200 से कम ह। इस विधि से चुन गए गाँवो की सख्याए इस प्रकार है

153, 052, 177, 063, और 167

इस प्रकार के पाँच गाँव जिनके नम्बर (सख्या) ऊपर दिये गए है हमारा यादश (Sample) होगा। इस विधि द्वारा चयन किया गया यादश जनसख्या का प्रतिनिधि होगा।

### (2) स्तरित निदशन (Stratified Sampling)

स्तरित निदशन की विधि के अ तगत, जनसख्या या समग्र का विभिन्न विशेषताओ के आधार पर कई स्तरो (Strata) या खण्डो म बाट लिया जाता है। तत्पश्चात प्रत्येक स्तर (Strata) से दैव निदशन विधि (Random Sampling Method) द्वारा यादश की इकाइया का चुनाव कर लिया जाता है। वास्तव म यह विधि सविचार निदशन तथा दैव निदशन विधिया का मिश्रण है। यह विधि इन दोना विधिया के दोषा का दूर करती है। अत इसके द्वारा चुना हुआ समग्र (Universe) का उचित प्रतिनिधि होता है।

### (3) व्यवस्थित निदशन (Systematic Sampling)

आजकल व्यवस्थित दैव-निदशन विधि का अधिक प्रयाग होने लगा है। इस विधि के अन्तगत जनसख्या या समग्र की समस्त इकाईया का सख्यात्मक या अ य किसी आधार पर कम कर दिया जाता है, तत्पश्चात एक निश्चित कम के अनुसार यादश के लिए जितनी इकाइया की आवश्यकता होती है, चुन ली जाती है।

उदाहरण के लिए एक कक्षा के 50 विद्यार्थियो की सूची प्राप्त है और हम 5 विद्यार्थियो का एक न्यादश लेना चाहते हैं। न्यादश की यह सख्या तब मिल सकती है जब हर 10वां विद्यार्थी चुन लिया जाये, 1 से 10 के बीच का लडका दैव द्वारा (at random) चुना जायेगा। मान लीजिए कि यह 5वां लडका है। अब हम 15वां, 25वां, 35वां, और 45वां लडका लेंगे। यह 5 लडके हमारा न्यादश होगा। इस विधि के अन्तगत जनसख्या की प्रत्येक इकाइ को न्यादश मे सम्मिलित होने का पूरा अवसर प्राप्त होता है।

व्यवस्थित निदशन के लाभ (Merits of Systematic Sampling)

(1) यह सरल दैव-निदशन या स्तरित निदशन की तुलना म अधिक सुविधाजनक है।

(2) इस विधि द्वारा न्यादर्श के चयन म समय कम लगता है परन्तु परिणाम उतने ही शुद्ध निकलते हैं जितने कि अन्य विधियो द्वारा।

(3) इस विधि द्वारा न्यादश के चयन मे परिश्रम और धन भी कम व्यय होता है।

(4) यदि पूण सूची को दव द्वारा क्रम मे कर लिया जाये तो परिणाम अधिक शुद्ध प्राप्त हो सकते हैं।

व्यवस्थित निदशन की सीमाएँ (Limitations of Systematic Sampling)

(1) यह विधि तभी अपनाइ जा सकती है जबकि इकाइया की पूर्ण सूची उपलब्ध हो।

(2) यदि निदशन विस्तार (Sampling Interval) में कोइ सामाजिक दोष (Periodic Limitation) हो तो हमारे परिणाम अशुद्ध हो सकते हैं।

4 बहुस्तरीय निदशन (Multi stage Sampling or cluster Sampling)

इस प्रकार के निदर्शन मे न्यादशन कइ स्तरा मे लिया जाता है और इसी कारण इसे बहुस्तरीय निदशन विधि (Multi stage Sampling) कहा जाता है। इस रीति को क्षेत्र निदशन (Area Sampling) भी कहा जाता है क्योंकि इसम न्यादश का चयन प्राय क्षेत्र के आधार (area or geographical basis) जसे शहरा, गावो कस्बो इत्यादि पर किया जाता है। इस रीति मे न्यादश के लिए सवप्रथम पहले स्तर पर समग्र से दैविक निदशन द्वारा इकाइयाँ चुन ली जाती हैं, तत्पश्चात दूसरे स्तर पर प्रथम स्तर से प्राप्त सामग्री से इकाइयाँ चुन ली जाती हैं, इत्यादि। एक उदाहरण द्वारा यह रीति स्पष्ट हो जायेगी। मान लीजिए कि हम पजाब राज्य के लोगा के उपभोग प्रतिरूप (consumption pattern) का अध्ययन करना चाहते हैं। पहले स्तर पर हम दैविक रीति द्वारा पजाब राज्य के शहरा व गावा को चुन लेंगे। दूसर स्तर पर इन चुने हुए प्रत्येक शहर व गाव से दैविक रीति द्वारा कुछ परिवारो को चुन लिया जायेगा। अन्त म तीसरे स्तर पर इन चुने

हुए परिवारो मे से दैविक रीति द्वारा कुछ व्यक्तियो का एक न्यादर्श चुन लिया जायेगा।

**बहुस्तरीय निदर्शन के लाभ (Merits of Multi stage Sampling)**

1 इस रीति म प्रत्येक-स्तर पर न्यादर्श का आकार छोटा होता जाता है। इसलिए यह रीति विस्तृत क्षेत्रो के अनुसन्धान के लिए बहुत उपयोगी है।

2 इस रीति मे जनसख्या की प्रत्येक इकाई को न्यादर्श मे सम्मिलित होने का पूरा अवसर प्राप्त होता है।

3 इस रीति मे समय, परिश्रम और धन की बचत होती है।

**बहुस्तरीय निदर्शन की सीमाएँ (Limitations of Mulit stage Sampling)**

(1) जब अनुसन्धान का क्षेत्र छोटा होता है तो यह रीति उपयुक्त नही होती।

(2) निदर्शन के प्रत्येक स्तर पर अत्याधिक आयोजन की आवश्यकता पडती है।

**(ii) अ-दैव निदर्शन (Non random Sampling)**

अ दैव निदर्शन मे न्यादर्श का चयन सयोग (Chance) पर निभर नही करता बल्कि किन्ही अन्य धारणाओ पर निभर करता है। इसके अन्तगत न्यादर्श का चयन निम्न रीतियो की सहायता से किया जाता है

(1) **अदैव अथवा सविचार निदर्शन** (Deliberate or Purposive or Judgement Sampling)

(2) **अभयश निदर्शन** (Quota Sampling)

(3) **सुविधा निदर्शन** (Convenience Sampling)

**(1) अदैव अथवा सविचार निदर्शन (Deliberate or Purposive Sampling)**

इस विधि या रीति के अन्तगत अनुसन्धानकर्ता अपनी इच्छा से आवश्यकता के अनुसार न्यादर्श के लिए समग्र (universe) मे से इकाइयो को चुन लेता है। अत इस रीति मे समग्र या जनसख्या की सभी इकाइयो को न्यादर्श मे सम्मिलित होने का अवसर नही मिलता। न्यादर्श चयन की यह रीति अदैव-निदर्शन (Non-random Sampling) रीति कहलाती है।

**(2) अभयश निदर्शन (Quota Sampling)**

इस रीति के अन्तगत गणको (Enumerators) की सेवाओ का प्रयोग किया जाता है। गणको के लिए न्यादर्श लेने के लिए समग्र म से अभयश (Quota) निश्चित कर दिया जाता है। गणको का अभयश निश्चित होने के पश्चात् प्रत्येक गणक अपनी इच्छा से न्यादर्श की इकाइयो को चुनता है। उदाहरण के लिए एक गणक को अनुसन्धान से सम्बन्धित 200 व्यक्तियों से जानकारी प्राप्त करनी है।

साथ ही उसको यह भी निर्देश दिया जाता है कि सर्वेक्षण में 25 प्रतिशत गृहणियाँ हों, 25 प्रतिशत उत्पादक हों, 20 प्रतिशत निश्चित आय वाले व्यक्ति हों, 15 प्रतिशत व्यापारी वर्ग हो और शेष 15 प्रतिशत बौद्धिक वर्ग (Intellectual Class) हो। इस प्रकार गणक को हम निश्चित अभ्यंश के अनुसार ही न्यादर्श का चुनाव करना पड़ता है। परन्तु अभ्यंश की सीमा में वह अपनी इच्छा से समग्र की किसी भी इकाई का चुन सकता है।

एक उदाहरण द्वारा यह रीति स्पष्ट हो जायेगी। मान लीजिए कि हम दिल्ली के कालेजों के विद्यार्थियों में धूम्रपान (smoking) की आदत का अध्ययन करना चाहते हैं। प्रत्येक गणक या अनुसंधानकर्ता के लिए 10 कालेजों का अभ्यंश (Quota) निश्चित कर दिया जाता है। इस अभ्यंश में दो महिला कालेज, एक सह शिक्षा (Co education) कालेज, एक लॉ कालेज, दो आर्ट्स कालेज और दो इंजीनियरी कालेज सम्मिलित हैं और अनुसंधानकर्ता को यह भी आदेश दिया गया है कि प्रत्येक कालेज से वह 50 विद्यार्थियों को अनुसंधान के लिए ही चुने। परन्तु इस अभ्यंश की सीमा के अन्तर्गत अनुसंधानकर्ता प्रत्येक कालेज में अपनी इच्छा से 50 विद्यार्थियों का अनुसंधान के लिए चुन सकता है।

(3) सुविधा निदर्शन (Convenience Sampling)

इस रीति के अन्तर्गत न्यादर्श का चयन अनुसंधानकर्ता की सुविधा पर निर्भर करता है। अनुसंधानकर्ता अपनी सुविधा के अनुसार समग्र का कुछ भाग न्यादर्श के लिए चुन लेता है। अनुसंधानकर्ता की सुविधा न्यादर्श लेने के समय स्थान और साधनों के उपलब्ध होने से प्रभावित होती है। इस रीति द्वारा प्राप्त परिणाम सन्तोषजनक व शुद्ध नहीं हो सकते क्योंकि इस रीति में न्यादर्श का चुनाव न तो दैव निदर्शन और न ही सविचार निदर्शन पर निर्भर करता है।

न्यादर्श-आंकड़ों की विश्वसनीयता (Reliability of Sample data)

निदर्शन रीति इस मान्यता (assumption) पर आधारित है कि न्यादर्श के आधार पर जो भी निष्कर्ष निकाले जाते हैं वे समग्र या जनसंख्या पर भी लागू होते हैं। हमारी यह मान्यता निम्नलिखित दो महत्त्वपूर्ण सिद्धान्तों पर आधारित है

(क) सांख्यिकीय नियमितता नियम (Law of Statistical Regularity) और

(ख) महांक स्थिरता नियम (Law of Inertia of Large Numbers)

(क) सांख्यिकीय नियमितता नियम (Law of Statistical Regularity)

सांख्यिकीय नियमितता नियम सिद्धान्तिक रूप में निदर्शन (Sampling) का आधार है। यह नियम बताता है कि समग्र या जनसंख्या में से दैव निदर्शन द्वारा पर्याप्त संख्या में इकाइयों का चुन लिया जाये, तो इन इकाइयों में औसत

रूप से समग्र के सभी गुण विद्यमान होंगे। दूसरे शब्दों में यदि समग्र में से दैव-निदर्शन द्वारा न्यादर्श लिया जाए और उसके आधार पर परिणाम निकाले जायें तो वे लगभग उन परिणामों के समान ही होंगे जोकि समग्र के आधार पर निकाले जायेंगे। इस प्रकार यह नियम हमे बताता है कि हम समग्र अथवा जनसंख्या की विशेषता का अध्ययन केवल उसके न्यादर्श के आधार पर कर सकते हैं। इसलिए यह सिद्धान्त बहुत उपयोगी है। इसकी सहायता से समय तथा श्रम की बचत होती है। यहा यह बात याद रखनी चाहिए कि सगणना रीति (Census method) तथा निदर्शन रीति (Sampling method) द्वारा प्राप्त परिणाम सवथा एक नही हो सकते क्योंकि न्यादर्श तो समग्र का केवल एक छोटा सा भाग होता है। फिर भी इन दोनो विधियों से प्राप्त परिणामों में अधिक अन्तर नही होगा। उदाहरणार्थ सगणना रीति से एक स्कूल के छात्रावास के 50 विद्यार्थियों का औसत मासिक व्यय 300 रुपये है और यदि निदर्शन रीति से औसत व्यय निकाला जाये तो यह 310 रुपये या 290 रुपये हो सकता है। इस प्रकार हम देखते हैं कि दोनों रीतियों से प्राप्त परिणाम चाहे पूर्णत एक से नही हैं फिर भी इनमें अधिक अन्तर नही हो सकता।

(ख) महांक स्थिरता नियम (Law of Inertia of Large Numbers)

न्यादर्श के आकार के सम्बन्ध मे कोई निश्चित नियम नही है। महांकस्थिरता नियम यह बताता है कि यदि अन्य बातें यथापूर्वक रहे तो न्यादर्श का आकार जितना बडा होगा, परिणाम उतने ही अधिक शुद्ध होंगे।" इसका कारण यह है कि जब अंक बहुत अधिक संख्या मे होते हैं तो उनमे क्षतिपूरक (Compensatory) क्रिया को अधिक अवसर मिलता है जिसके परिणामस्वरूप उनमे अधिक स्थिरता पाई जाती है और अंको में अधिक स्थिरता के कारण परिणाम अधिक शुद्ध होते हैं। उदाहरणार्थ यदि एक सिक्के को 10 बार उछाला जाए तो सम्भव है कि पहली बार 10 उछाला (Tosses) मे 7 बार चित (Head) आये, तो और 3 बार पट (Tail) आये। परन्तु दूसरी बार जब इस सिक्के को 10 बार उछाले दिये जाएँगे तो सम्भव है कि स्थिति विपरीत हो जाये और 7 बार पट (Tail) और 3 बार चित (Head) आये। इस प्रकार 20 बार सिक्का उछालने से 10 बार चित और 10 बार ही पट आये। परन्तु यह परीक्षण बहुत ही कम संख्या म किया गया है। इसलिए हो सकता था कि 10 बार चित तथा 10 बार पट न आते। परन्तु जब सिक्के को 100 बार (या इससे भी अधिक अर्थात् 1000 बार) उछाला जाए तो 50 बार चित और 50 बार पट (500 बार चित और 500 बार पट) आने की अधिक सम्भावना की जा सकती है। हम एक और उदाहरण लेते हैं। मान लीजिए उत्तर प्रदेश के देहरादून [illegible] की उपज म वर्ष प्रति-वर्ष अधिक परिवर्तन होते हैं परन्तु पूरे उत्तर प्र[illegible] प्रान्त मे चावलों की उपज मे सम्भवत कोई परिवर्तन दिखाई नही देता। इसका कारण यह है कि कुछ जिलों म चावल की उपज सामान्य से कम है तो कुछ दूसरे जिलो म इसकी उपज

सामान्य से अधिक हो सकती है। इससे सिद्ध होता है कि जब परीक्षण क्षेत्र विस्तृत हो तो कुछ परिवर्तनों के एक दशा में और कुछ की दूसरी दशा में होने की अधिक सम्भावना होती है और कुल मिला कर परिवर्तन न के बराबर होते हैं। इस तथ्य (Phenomenon) को महांक स्थिरता नियम कहते हैं। यह नियम बताता है कि अधिक संख्याएँ कम संख्याओं की तुलना में अधिक स्थिर होती हैं।

## अभ्यास के लिए प्रश्न

1 आँकड़ों का संग्रह करने की गणना विधि और निदर्शन विधि के लाभ-हानि की तुलना कीजिए।

2 गणना विधि की तुलना में निदर्शन विधि के लाभ बताइए।

3 निदर्शन की विभिन्न रीतियों की उदाहरण सहित विवेचना कीजिए।

4 निदर्शन अनुसन्धान विधि को समझाइए तथा इसकी उपयोगिता बताइए।

5 स्तरित निदर्शन, व्यवस्थित निदर्शन तथा बहुस्तरीय निदर्शन पर टिप्पणियाँ लिखिए।

6 "एक अच्छा न्यादर्श दैव निदर्शन पर आधारित होना चाहिए।" विवेचना कीजिए।

7 सम्भाविक निदर्शन (Chance Sampling) और सविचार निदर्शन (Purposing Sampling) में अन्तर स्पष्ट कीजिए।

8 अदैव-निदर्शन (Non-random Sampling) विधि पर टिप्पणी लिखिए।

9 दैव निदर्शन (Random Sampling) रीति का विवेचन कीजिए।

10 (क) निम्नलिखित की व्याख्या कीजिए

(1) सांख्यिकीय नियमितता नियम (2) महांक स्थिरता नियम

(ख) सांख्यिकीय रीतियों का कौन सा भाग इन दो नियमों पर आधारित है?

□ □

अध्याय 4

# आंकड़ो का व्यवस्थितीकरण

## (ORGANISATION OF DATA)

आकडा का सकलन तथा सम्पादन करने के पश्चात उनका वर्गीकरण करना पडता है। आकडे अपने आप कुछ नहीं बताते। वह तो सख्यात्मक तथ्यो का बडा सा समूह होता है। जब तक उनका उचित रूप मे वर्गीकरण न किया जाए उनसे हम किसी निष्कर्ष पर नही पहुँच सकते। अत सकलित आकडो के व्यवहार का पता लगाने के लिए उनका वर्गीकरण किया जाता है।

**वर्गीकरण की परिभाषा (Definition of Classification)**

वर्गीकरण से अभिप्राय वह प्रक्रम है जिसके अ तर्गत सकलित आकडो को उनकी विभिन्न विशेषताओ के अनुसार वर्गों मे विभाजित किया जाता है। इन आकडो म से अनावश्यक आकडा को छोड दिया जाता है।

**वर्गीकरण के उद्देश्य (Objects of Classification)**

सकलित आकडो का वर्गीकरण निम्नलिखित उद्देश्यो के लिए किया जाता है

(क) आकडा को सरल और सक्षिप्त बनाना।
(ख) आकडो की समानता व असमानता का स्पष्ट करना।
(ग) आकडा को तुलना मे योग्य बनाना।
(घ) सारणीयन (Tabulation) तथा अन्य प्रकार के विश्लेषण के लिए आधार प्रस्तुत करना।

**वर्गीकरण के आधार (Basis of Classification)**

आकडा के वर्गीकरण के मुख्यत चार आधार हैं

(1) भौगोलिक (Geographical or Spatial)
(2) कालिक (Chronological or Temporal)
(3) गुणात्मक (Qualitative)
(4) मात्रात्मक (Quantitative)

**(क) भौगोलिक (Geographical) वर्गीकरण**

इसके अन्तर्गत सकलित आकडा का वर्गीकरण क्षेत्रवार किया जाता है। उदाहरण के लिए खाद्यान्नो की उपज की मात्रा भारत मे राज्यानुसार इस प्रकार प्रस्तुत की जा सकती है

1976-77 में खाद्यान्नों की उपज की मात्रा
(राज्यानुसार)

| राज्य | उपज (करोड़ टन) |
|---|---|
| बिहार | 0 90 |
| हरियाणा | 0 52 |
| महाराष्ट्र | 0 96 |
| पंजाब | 0 92 |
| उत्तर प्रदेश | 1 94 |
| अन्य राज्य | 5 86 |
| कुल | 11 10 |

**(ख) कालिक या समयानुसार (Chronological) वर्गीकरण**

जब वर्गीकरण का आधार समय का अन्तर होता है तब वर्गीकरण समयानुसार या कालिक कहलाता है। उदाहरण के लिए भारत की जनसंख्या के आंकड़े समयानुसार इस प्रकार दिये जा सकते हैं

भारत की जनसंख्या (1901 71)

| गणना वर्ष | भारत की जनसंख्या (करोड़ में) |
|---|---|
| 1901 | 23 8 |
| 1911 | 25 2 |
| 1921 | 25 1 |
| 1931 | 27 9 |
| 1941 | 31 9 |
| 1951 | 36 1 |
| 1961 | 43 9 |
| 1971 | 54 8 |

**(ग) गुणात्मक (Qualitative) वर्गीकरण**

गुणात्मक वर्गीकरण में आंकड़ों के गुणों के भेद को लेकर वर्गीकरण किया जाता है जैसे किसी देश की जनसंख्या का लिंग, आयु, व्यवसाय, विवाहित स्थिति, धर्म आदि के आधार पर किया जाये। उदाहरणार्थ, जनसंख्या का बहुगुण वर्गीकरण का एक नमूना नीचे दिया गया है




**(घ) मात्रात्मक (Quantitative) वर्गीकरण**

आँकड़ों का मात्रात्मक वर्गीकरण छोटी और बड़ी संख्या के आधार पर किया जाता है, जैसे—एक कक्षा के विद्यार्थियों को उनके द्वारा प्राप्त अंकों के अनुसार वर्गों में विभाजित करना।

**वर्गीकरण के भेद (Kinds of Classification)**

वर्गीकरण के दो प्रकार हो सकते हैं

(क) सरल वर्गीकरण (Simple Classification)

(ख) बहुविधि वर्गीकरण (Manifold Classification)

**(क) सरल वर्गीकरण (Simple Classification)**

सरल वर्गीकरण में आँकड़ों या मदों का एक विशेषता या गुण के अनुसार वर्गीकरण किया जाता है। इसमें प्रत्येक वर्ग को दो उपवर्गों में बाँट दिया जाता है। उदाहरण के लिए एक राज्य के व्यक्तियों का उनकी शिक्षा शिक्षित या अशिक्षित के अनुसार वर्गीकरण।

**(ख) बहुविधि वर्गीकरण (Manifold Classification)**

इसमें मदों का एक से अधिक विशेषता के अनुसार विभाजित किया जाता है। उनके कई वर्ग व उपवर्ग बनाए जा सकते हैं। उदाहरण के लिए हम एक राज्य के व्यक्तियों का पहले उनके लिंग के अनुसार पुरुषों स्त्रियों में वर्गीकरण कर लेते हैं, फिर प्रत्येक वर्ग को उनकी शिक्षा के आधार पर शिक्षित एवं अशिक्षित उपवर्गों में विभाजित कर सकते हैं। तत्पश्चात उनके अन्य गुणों, जैसे विवाहित और अविवाहित, उपवर्गों में बाँट दिया जा सकता है और इसी प्रकार उपवर्गीकरण क्रम उनके किसी अन्य गुण के आधार पर आगे भी चलाया जा सकता है।

**चर और वर्ग-आवृत्ति (Variable and Class Frequency)**

संख्यात्मक वर्गीकरण में दो तत्व—चर (Variable) और वर्ग-आवृत्ति (Class frequency) होते हैं। आयु, आय, ऊँचाई, बुद्धि, रंग आदि चर हैं। इनमें

कुछ को आकड़ों म मापा जा सकता है और कुछ को नही। आयु ऊँचाई तापमान आदि चरो को प्रत्यक्ष या अको मे मापा जा सकता है जब कि रग, बुद्धि, कुशलता आदि को अको म या प्रत्यक्ष म नही मापा जा सकता। चर खण्डित (Discrete) या अखिण्डत (Continuous) हो सकते हैं। अखण्डित को गणितीय शुद्धता से मापा जा सकता है परन्तु खण्डित चर को इतनी शुद्धता से मापा नही जा सकता।

**आवृत्ति का अर्थ तथा आवृत्ति वितरण की रचना (Meaning of Frequency and Construction of Frequency Distribution)**

**आवृत्ति का अर्थ (Meaning of Frequeney)**

अपने मूल रूप मे आकडे अवर्गीय होते हैं और यह मस्तिष्क मे उलझन पैदा कर देते है। अत सर्वप्रथम हम आकडो को आरोही (Ascending) या अवरोही (Descending) क्रम म लिख देते हैं। क्रम मे रखने की यह विधि क्रमबद्ध (Array) कहलाती है। कार्य की और अधिक सुविधा के लिए इनको सारणी मे रखा जाता है।

उदाहरण—

**सारणी 1**
**(Table-I)**

40 विद्यार्थियों द्वारा 100 अको मे से प्राप्त अक निम्नलिखित है। आरोही और,अवरोही दो क्रमबद्ध बनाइए।

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 30 | 20 | 10 | 50 | 60 | 40 | 80 | 30 | 0 | 30 |
| 90 | 50 | 40 | 80 | 0 | 10 | 60 | 90 | 50 | 20 |
| 0 | 90 | 30 | 40 | 70 | 80 | 60 | 40 | 70 | 30 |
| 40 | 20 | 30 | 30 | 20 | 10 | 20 | 40 | 50 | 70 |

**आरोही और अवरोही दो क्रमबद्ध (Ascending and Descending two arrays)**

**आरोही क्रमबद्ध (Ascending Order Array)**

| अक | | | | |
|---|---|---|---|---|
| 0 | 20 | 30 | 50 | 70 |
| 0 | 20 | 30 | 50 | 70 |
| 0 | 20 | 40 | 50 | 80 |
| 10 | 30 | 40 | 50 | 80 |
| 10 | 30 | 40 | 50 | 80 |
| 10 | 30 | 40 | 60 | 90 |
| 20 | 30 | 40 | 60 | 90 |
| 20 | 30 | 40 | 70 | 90 |

अवरोही क्रमबद्ध (Descendiny Order Array)

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| 90 | 70 | 40 | 30 | 20 |
| 90 | 60 | 40 | 30 | 20 |
| 90 | 60 | 40 | 30 | 10 |
| 80 | 60 | 40 | 30 | 10 |
| 80 | 50 | 40 | 30 | 10 |
| 80 | 50 | 40 | 20 | 0 |
| 70 | 50 | 30 | 20 | 0 |
| 70 | 50 | 30 | 20 | 0 |

मदो या आकडा का वर्गों मे विभाजित करने के पश्चात यह जान लेना भी आवश्यक होता है कि एक वग विशेष मे कितने मद (Items) या अवलोकन (Observations) आते हैं। इन मदा या अवलोकना को सख्या उस वग की आवत्ति (Frequency) कहलाती है। मान लीजिए कि एक वग मे 10 व्यक्ति ऐसे हैं जिनका वजन 50 60 पोण्ड के बीच है। इस सख्या अर्थात 10 को 50-60 वग की आवृत्ति (Frequency) कहते हैं।

आवृत्ति वितरण बनाना (Construction of Frequency Distribution)

खण्डित आवत्ति वितरण (Discrete Frequency Distribution)

खण्डित आवृत्ति वितरण को बनाना अत्यन्त सरल होता है। इसम केवल मदा की पुनरावृत्ति की सख्या गिनते है। इन सख्या को ही उस मद की आवृत्ति कहा जाता है। एक मद की आवृत्ति की सख्या को गिनने के लिए हम मिलान रेखाआ (Tally bars) का प्रयोग करते हैं। प्रत्येक वग या मद के अन्त वाली एक इकाई या मद के लिए उस वग के सामने एक तिरछी रेखा ( / ) लगा दी जाती है। पाँचवी रेखा पहली चार रेखाओ को काटती हुई लगाई जाती है। इस प्रकार पाँच-पाच मदो के साँचे (Blocks) बन जाते हैं जिनको गिनना बहुत आसान हो जाना है। अन्त मे ऐसी रेखाआ को गिन कर मद या वग के सामने लिख दिया जाता है। यह सख्या उन वग या मद की आवृत्ति (Frequency) है। अब हम खण्डित आवत्ति की रचना को एक उदाहरण से स्पष्ट करते हैं

ऊपर दिए गए अवरोही क्रमबद्ध (Ascending Order Array) के उदाहरण से खण्डित आवत्ति वितरण (Discrete Frequency Distribution) की रचना को यहाँ दिखाया गया है

खण्डित आवृत्ति वितरण
(Discrete Frequency Distribution)

| प्राप्त अंक (चर) | मिलान रेखाएँ (Tally bars) | विद्यार्थियों की संख्या (आवृत्ति) |
|---|---|---|
| 0 | III | 3 |
| 10 | III | 3 |
| 20 | HHL | 5 |
| 30 | HHL II | 7 |
| 40 | HHL I | 6 |
| 50 | IIII | 4 |
| 60 | III | 3 |
| 70 | III | 3 |
| 80 | III | 3 |
| 90 | III | 3 |
| | कुल = | 40 |

हम एक और उदाहरण लेते हैं । 30 विद्यार्थियों द्वारा 20 अंकों में से निम्न-लिखित अंक प्राप्त किये गए हैं

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 2 | 8 | 12 | 10 | 4 | 8 |
| 12 | 12 | 6 | 12 | 6 | 9 |
| 10 | 9 | 12 | 10 | 6 | 9 |
| 7 | 6 | 12 | 8 | 9 | 6 |
| 8 | 4 | 10 | 7 | 9 | 12 |

ऊपर दिये गये आँकड़े अपने मूल रूप (rawform) में हैं । अत अनुसंधानकर्ता को सर्वप्रथम इन्हें आरोही या अवरोही क्रमबद्ध में लाना होता है । जब आँकड़ों को आरोही या अवरोही क्रमबद्ध में लाया जाता है तो इन्हें क्रमबद्ध आँकड़े (array data) कहा जाता है । हम इन आँकड़ों को आरोही रीति से क्रमबद्ध करते हैं जैसा कि नीचे किया गया है ।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 2 | 6 | 8 | 9 | 10 | 12 |
| 4 | 6 | 8 | 9 | 10 | 12 |
| 4 | 6 | 8 | 9 | 10 | 12 |
| 6 | 7 | 8 | 9 | 12 | 12 |
| 6 | 7 | 9 | 10 | 12 | 12 |

इन आरोही क्रमबद्ध आकड़ो से खण्डित आवृत्ति वितरण की रचना इस प्रकार होगी

खण्डित आवृत्ति व वितरण
(Discrete Frequency Distribution)

| प्राप्त अङ्क (चर) | मिलान रेखाएँ (Tally Bars) | विद्यार्थियो की संख्या (आवृत्ति) |
|---|---|---|
| 2 | I | 1 |
| 4 | II | 2 |
| 6 | ~~IIII~~ | 5 |
| 7 | II | 2 |
| 8 | IIII | 4 |
| 9 | ~~IIII~~ | 5 |
| 10 | IIII | 4 |
| 12 | ~~IIII~~ II | 7 |
| | कुल | 30 |

**अखण्डित आवृत्ति की रचना (Construction of a Continuous Frequency Distribution)**

इस प्रकार की आवृत्ति की रचना से पहले हमें वर्ग, वर्ग सीमाएँ, वर्ग विस्तार, मध्य मूल्य या मध्य उदाहरण के लिए 10 20 वर्ग में मध्य मूल्य 15 होगा जैसे मध्य मूल्य

$$=\frac{10+20}{2}=15$$

बिन्दु और वर्ग आवृत्ति (Class frequency) को समझ लेना आवश्यक है। अब हम बारी-बारी से इन शब्दो की व्याख्या करते हैं।

1 वर्ग (Class)

एक निश्चित विस्तार के समूह (Stated group of magnitude) को वर्ग

कहा जाता है जैसे 10—20 अंक, 20—25 रुपये, 5—10 मीटर इत्यादि।

2 वर्ग सीमाएँ (Class Limits)

एक वर्ग में दो सीमाएँ होती हैं—निम्न सीमा (lower limit) और ऊपरी सीमा (upper limit)। उदाहरण के लिए 35-40 के वर्ग में 35 निम्न सीमा है और 40 ऊपरी सीमा है। कभी-कभी निम्न और ऊपरी सीमाएं खुली छोड़ दी जाती है। इनको द्विवत मुखी वर्ग (Open end classes) कहा जाता है जैसे 100 रु० से कम आय, 1000 रु० से अधिक आय।

3 वर्ग विस्तार या वर्गांतर (Class Interval)

एक वर्ग की ऊपरी तथा निम्न सीमाओं के अंतर को वर्ग विस्तार या वर्गांतर कहा जाता हैं। उदाहरण के लिए 35-40 के वर्ग का वर्ग विस्तार 5 है।

4 मध्य मूल्य या मध्य बिन्दु (Mid Value or Mid Point)

एक वर्ग के वर्ग विस्तार का मध्य उस वर्ग का मध्य मूल्य या मध्य बिन्दु कहलाता है। मध्य मूल्य का ज्ञात करने के लिए वर्ग की उच्च सीमा और निम्न सीमा का योग कर दिया जाता है और तत्पश्चात उसका आधा कर लिया जाता है।

$$\text{मध्य मूल्य} = \frac{\text{उच्च सीमा} + \text{निम्न सीमा}}{2}$$

5 वर्ग-आवृत्ति (Class Frequency)

एक वर्ग में मदों (items) या अवलोकनों (observations) की संख्या को उस वर्ग की आवृत्ति कहते हैं।

वर्ग सीमा को निर्धारित करना (Determination of Class Limits)

वर्ग सीमा को निर्धारित करने की दो विधियां हैं
(क) अपवर्जी विधि (Exclusive Method) और
(ख) समावेशी विधि (Inclusive Method)

(क) अपवर्जी विधि (Exclusive Method)

इस विधि के अंतर्गत एक वर्ग की ऊपरी सीमा दूसरे वर्ग की निम्न सीमा होती है, जैसे—10-20, 20-30, 30 40 अंक आदि। जिस विद्यार्थी के पूरे 20 अंक हैं उसे 20-30 के वर्ग में सम्मिलित किया जायेगा।

(ख) समावेशी विधि (Inclusive Method)

इस विधि के अनुसार एक वर्ग की निम्न सीमा और ऊपरी सीमा उसी वर्ग में सम्मिलित होती है। इससे स्पष्ट है कि एक वर्ग की ऊपरी सीमा और उससे अगले वर्ग की निम्न सीमा में अंतर होगा जैसे 60-69, 70 79, 80-89,…आदि।

**अखण्डित आवृत्ति वितरण की रचना का स्पष्टीकरण (Illustration of the construction of continuous frequency distribution)**

**उदाहरण 1**

अपवर्जी विधि

(Exclusive Method)

40 विद्यार्थियो द्वारा गणित परीक्षा मे प्राप्त अक नीचे दिए गये हैं। 5 के वर्गान्तर का प्रयोग करके अपवर्जी विधि से एक आवृत्ति वितरण बनाइये।

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 83 | 80 | 91 | 81 | 88 | 82 | 87 | 97 | 83 | 90 |
| 75 | 85 | 72 | 92 | 84 | 90 | 87 | 78 | 93 | 88 |
| 86 | 80 | 93 | 86 | 88 | 83 | 82 | 82 | 89 | 73 |
| 85 | 95 | 80 | 89 | 84 | 92 | 76 | 81 | 72 | 94 |

हल

सारणी-1

अखण्डित आवृत्ति वितरण (अपवर्जी विधि)

| वर्गान्तर (Class interval) | मिलान रेखाएँ (Tally Bars) | आवृत्ति (Frequency) |
|---|---|---|
| 70-75 | III | 3 |
| 75-80 | III | 3 |
| 80-85 | ~~IIII~~ ~~IIII~~ III | 13 |
| 85-90 | ~~IIII~~ ~~IIII~~ I | 11 |
| 90-95 | ~~IIII~~ III | 8 |
| 95-100 | II | 2 |
| | कुल | 40 |

उदाहरण 2

## समावेशी विधि

## (Inclusive method)

60 विद्यार्थियों द्वारा प्राप्त प्रतिशत अंकों का ब्यौरा नीचे दिया गया है। 9 के वर्गान्तर का प्रयोग करके समावेशी विधि द्वारा एक आवृत्ति वितरण बनाइए।

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 41 | 17 | 83 | 63 | 54 | 92 | 60 | 58 | 70 | 06 |
| 67 | 82 | 33 | 44 | 57 | 49 | 34 | 73 | 54 | 63 |
| 36 | 52 | 32 | 75 | 60 | 33 | 09 | 79 | 28 | 30 |
| 42 | 93 | 43 | 80 | 03 | 32 | 57 | 67 | 24 | 64 |
| 63 | 11 | 35 | 82 | 10 | 32 | 0 | 41 | 60 | 32 |
| 72 | 53 | 92 | 88 | 62 | 55 | 60 | 33 | 40 | 57 |

हल

### सारणी 2

### अखण्डित आवृत्ति वितरण (समावेशी विधि)

| वर्गान्तर (Class interval) | मिलान रेखाएँ (Tally Bars) | आवृत्ति (Frequency) |
|---|---|---|
| 0- 9 | \|\|\|\| | 4 |
| 10-19 | \|\|\| | 3 |
| 20-29 | \|\|\| | 3 |
| 30-39 | ~~\|\|\|\|~~ ~~\|\|\|\|~~ | 10 |
| 40-49 | ~~\|\|\|\|~~ \|\| | 7 |
| 50-59 | ~~\|\|\|\|~~ \|\|\|\| | 9 |
| 60-69 | ~~\|\|\|\|~~ ~~\|\|\|\|~~ \| | 11 |
| 70-79 | ~~\|\|\|\|~~ | 5 |
| 80-89 | ~~\|\|\|\|~~ | 5 |
| 90-99 | \|\|\| | 3 |
| | योग | 60 |

**आवृत्ति वितरण की रचना की प्रमुख समस्याएँ (Problems in constructing Frequency Distribution)**

आवृत्ति वितरण की रचना की मुख्य समस्याएँ निम्नलिखित हैं

**(1) वर्गों की संख्या (Number of Classes)**

सर्वप्रथम हम यह निश्चय करना पड़ता है कि वर्गों की संख्या कितनी हो। यह निश्चय हम अनेक तथ्यों को विचार करके करते हैं। जैसे एक शृंखला में मदों की संख्या, निम्नतम तथा उच्चतम मूल्य, वर्गों के अन्तर्गत मदों का वितरण, वर्ग आवृत्ति का क्रम इत्यादि। वर्गों की संख्या न तो अति कम होनी चाहिये और न ही अत्यधिक। इसके लिए कोई कठोर नियम तो नहीं, फिर भी साधारणतः ऐसा समझा जाता है कि इनकी संख्या 5 से 15 के बीच होनी चाहिए।

**(2) वर्गों की सीमाएँ (Class Limits)**

आवृत्ति वितरण रचना की दूसरी समस्या वर्गों की सीमाओं का निर्धारण करना होता है। वर्गान्तर की सीमाओं को लिखने के अनेक तरीके हैं। कोई भी एक तरीका ठीक हो सकता है यदि उसमें कोई अस्पष्टता (ambiguity) न हो। वर्गान्तर की सीमाएँ अपवर्जी रीति (Exclusive Method) में या समावेशी रीति (Inclusive Method) से निर्धारित की जाती है।

**(3) विवृतमुखी वर्ग (Open end Classes)**

विवृतमुखी वर्ग वह वर्ग है जिसमें या तो निम्नतम वर्ग की निम्न सीमा और या उच्चतम वर्ग की ऊपरी सीमा को छोड़ा होता है। जहाँ तक सम्भव हो विवृत मुखी वर्गों को नहीं लिखना चाहिए, क्योंकि इनमें कई प्रकार की कठिनाइयाँ पैदा हो जाती हैं, जैसे, हम एक विवृतमुखी वर्ग का मध्य-मूल्य नहीं जान सकते।

**(4) असमान वर्गान्तर (Unequal Class Interval)**

असमान वर्गान्तर वाले वर्गों में यह कठिनाई अधिक है कि सभी वर्गों की तुलना उनकी आवृत्ति से नहीं की जा सकती क्योंकि इनमें एक समान (Uniform) अन्तर नहीं होता। इस कठिनाई को दूर करने के लिए हम अनुमान लगाते हैं कि यदि एक समान अन्तर का प्रयोग किया जाता तो प्रत्येक वर्ग में आवृत्तियाँ क्या होतीं।

**संचयी आवृत्ति वितरण (Cumulative Frequency Distribution)**

संचयी आवृत्ति वितरण वह वितरण है जिसमें आवृत्तियाँ संचय रूप से व्यक्त की गई हों। एक संचयी आवृत्ति वितरण में एक विशेष वर्ग की आवृत्ति उस वर्ग की आवृत्ति में पिछले वर्गों की समस्त आवृत्तियों को जोड़कर प्राप्त की जाती है। स्पष्टतया अन्तिम वर्ग की संचयी आवृत्ति सब वर्गों की आवृत्तियों का योगफल होता है। संचयी आवृत्ति वितरण को दो रूपों में व्यक्त किया जा सकता है—"से कम" (Less than) के रूप में और "से अधिक" (More than) के रूप में।

उदाहरण 3

निम्नलिखित आवृत्ति वितरण से "से कम" (Less than) और "से अधिक" (More than) रूप की सचयी आवृत्ति शृखलाओ की रचना कीजिए

| वर्गान्तर | विद्यार्थियो की सख्या (आवृत्ति) |
|---|---|
| 50-54 | 4 |
| 54 58 | 6 |
| 58-62 | 12 |
| 62-66 | 8 |
| 66-70 | 6 |
| 70-74 | 12 |
| योग | 48 |

हल

"से कम" ('Less than Type)

| वर्गान्तर (प्राप्त अक) | विद्यार्थियो की सख्या। आवृत्ति |
|---|---|
| 50 से कम | 0 |
| 54 से कम | 4 |
| 58 से कम | 10 |
| 62 से कम | 22 |
| 66 से कम | 30 |
| 70 से कम | 36 |
| 74 से कम | 48 |

"से अधिक" ('More than Type)

| वर्गान्तर (प्राप्त अक) | विद्यार्थियो की सख्या आवृत्ति |
|---|---|
| 74 से अधिक | 0 |
| 70 से अधिक | 12 |
| 66 से अधिक | 18 |
| 62 से अधिक | 26 |
| 58 से अधिक | 38 |
| 54 से अधिक | 44 |
| 50 से अधिक | 48 |

## अभ्यास के लिए प्रश्न

## (EXERCISES)

1 आँकड़ों के वर्गीकरण से आप क्या समझते हैं ? वर्गीकरण के मुख्य उद्देश्य क्या हैं ?

2 वर्गीकरण के उद्देश्यों तथा विभिन्न तारीकों की संक्षेप में व्याख्या कीजिए।

3 एक परीक्षा में 25 विद्यार्थियों द्वारा प्राप्त अंक नीचे दिये गए हैं

23, 28, 30, 32, 35, 36, 40, 36 41, 43, 44, 45, 48 49, 52, 53, 54, 56, 56, 58 61, 62, 65, 68, 68

(क) उपरोक्त आँकड़ों को आवृत्ति वितरण के रूप में 20-29, 30-39, 40 49, 50-59 और 60-69 के वर्गों में लेकर क्रमबद्ध (array) कीजिए।

(ख) इनसे संचय आवृत्ति वितरण की रचना भी कीजिए।

4 निम्न शब्दों की व्याख्या कीजिए

(क) क्रम बद्ध (Array), (ख) वर्गान्तर, (ग) चर,
(घ) मध्य बिन्दु, (ङ) आवृत्ति,
(च) वर्ग-सीमाएँ, और (छ) संचय आवृत्ति।

5 निम्नलिखित 25 चर मूल्यों से आवृत्ति सारणी बनाइए

19, 23, 24, 23, 20 22, 21 22 20 22, 23, 21, 20 22, 23, 22 24, 21, 25, 22, 21, 22, 23, 21, 23

6 60 विद्यार्थियों द्वारा प्राप्त प्रतिशत अंकों का ब्यौरा नीचे दिया गया है। 9 के वर्गान्तर का प्रयोग करके समावेशी रीति द्वारा एक आवृत्ति वितरण बनाइए।

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 41 | 17 | 83 | 63 | 54 | 92 | 60 | 58 | 70 | 06 |
| 67 | 82 | 33 | 44 | 57 | 49 | 34 | 73 | 54 | 63 |
| 36 | 52 | 32 | 75 | 60 | 33 | 09 | 79 | 28 | 30 |
| 42 | 93 | 43 | 80 | 03 | 32 | 57 | 67 | 24 | 64 |
| 63 | 11 | 35 | 82 | 10 | 32 | 0 | 41 | 60 | 32 |
| 72 | 53 | 92 | 88 | 62 | 55 | 60 | 33 | 40 | 57 |

7 निम्नलिखित आंकड़ा से अखण्डित आवृत्ति वितरण की रचना कीजिए तथा "से कम" और "से अधिक" की सचय शृंखलाएँ (Series) बनाइए

| आय रु० म (मध्य मूल्य) | व्यक्तियो की सख्या (आवृत्ति) |
|---|---|
| 50 | 7 |
| 150 | 15 |
| 250 | 35 |
| 350 | 28 |
| 450 | 10 |
| 550 | 5 |

8 50 विद्यार्थियो द्वारा सांख्यिकी में प्राप्त नीचे दिये गए अको से पहला वर्ग विस्तार 0 10 लेते हुए आवृत्ति सारणी की रचना कीजिए।

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 70 | 55 | 51 | 57 | 42 | 45 | 60 | 40 | 63 | 53 |
| 33 | 65 | 39 | 55 | 82 | 64 | 58 | 61 | 65 | 42 |
| 50 | 52 | 53 | 45 | 45 | 24 | 36 | 59 | 63 | 39 |
| 65 | 45 | 49 | 64 | 54 | 75 | 42 | 41 | 52 | 33 |
| 30 | 35 | 15 | 26 | 48 | 20 | 40 | 55 | 46 | 18 |

9 खण्डित और अखण्डित चरा की उदाहरणो सहित व्याख्या कीजिए।

10 (क) आप आवृत्ति सारणी से क्या समझते है ?

(ख) 25 विद्यार्थियो द्वारा गणित मे प्राप्त अको को 5 6, 7 8 ...... इत्यादि वर्गों म लेते हुए आवृत्ति सारणी म प्रस्तुत कीजिए।

# खण्ड 3 (UNIT III)
# आकड़ों का प्रस्तुतीकरण
# (PRESENTATION OF DATA)

अध्याय 5

## सारणीयन प्रदर्शन
## (TABULAR PRESENTATION)

**सारणी व सारणीयन (Table and Tabulation)**

आंकडो के वर्गीकरण के पश्चात उनको सारणियो (Tables) द्वारा प्रदशन करने के क्रम का सारणीयन (Tabulation) कहते हैं। यह एक वैज्ञानिक प्रक्रम है जिसके अन्तगत आकडा के वर्गीकरण के पश्चात उनको पक्तियो (Rows) और स्तम्भा (Columns) म सारणी के रूप मे रखा जाता है। पक्तियाँ समस्तर (Horizontal) और स्तम्भ लम्बवत (Vertical) होते हैं। सारणीयन का प्रमुख उद्देश्य जटिल आकडा का सरल बनाना हाता है।

**सारणीयन के उद्देश्य (Objectives of Tabulation)**

सारणिया के बनाने के मुख्य उद्देश्य निम्नलिखित हैं

(क) ये जटिल आंकडो को सरल बनाती हैं और उन्हे तुलना के योग्य बनाती है।

(ख) य आंकडा का सारणीबद्ध करके सांख्यिकी विश्लेषण के उपयुक्त बनाती हैं।

(ग) ये आंकडा के प्रस्तुतीकरण (Presentation) मे सहायता देती हैं।

(घ) ये स्थान की बचत करती है क्योंकि लम्बी चौडी सूचनाओ को सक्षिप्त रूप से थोडे से स्थान मे दती हैं।

(ङ) सारणीबद्ध आंकडो को दखने से तुरन्त पता चल जाता है कि दो या दो से अधिक चरो मे कोई सम्बन्ध है अथवा नही।

(च) सारणीबद्ध आंकडे मदा के जोड के काय को आसान कर देते हैं तथा भ्रमो (errors) और भूला का तुरन्त पता चल जाता है।

**सारणियों के प्रकार (Types of Tables)**

सारणियों के कई प्रकार होते हैं। मुख्य रूप से उन्हें दो भागों में बाँटा जा सकता है

(क) सरल सारणी (Simple Table) तथा जटिल सारणी (Complex Table)

(ख) सामान्य उद्देश्य सारणी (General Purpose Table) तथा विशिष्ट उद्देश्य सारणी (Special Purpose Table)

**(क) सरल तथा जटिल सारणियाँ (Simple and Complex Tables)**

एक सरल सारणी में केवल एक विशेषता या गुण को व्यक्त किया जाता है, जैसे जनसंख्या का विभिन्न आयु श्रेणियों के अनुसार सारणीयन जब कि एक जटिल सारणी में एक से अधिक गुणों या विशेषताओं का प्रस्तुत किया जाता है जैसे जनसंख्या का विभिन्न आयु श्रेणियों के अनुसार वितरण और फिर प्रत्येक आयु वर्ग में पुरुषों तथा स्त्रियों की संख्या का व्यक्त करना।

**(ख) सामान्य उद्देश्य तथा विशिष्ट उद्देश्य वाली सारणियाँ (General Purpose and Special Purpose Tables)**

एक सामान्य उद्देश्य वाली सारणी को सन्दर्भ सारणी (Reference Table) भी कहा जाता है। इसको बनाने का कोई विशेष तरीका नहीं होता अर्थात् यह किसी विशेष उद्देश्य के लिए नहीं बनाई जाती। इसमें विस्तृत सांख्यिकीय सूचना का विवरण होता है। सरकार द्वारा बनाई गई जनगणना सम्बन्धी सारणियाँ प्रायः इसी प्रकार की होती हैं।

विशेष उद्देश्य वाली सारणी किसी विशेष उद्देश्य को लेकर बनाई जाती है। ऐसी सारणियों को सारांश सारणियाँ (Summary Tables) अथवा विश्लेषण सम्बन्धी सारणियाँ (Analytical Tables) भी कहा जाता है। ये सारणियाँ संक्षिप्त और सरल होती हैं।

**सारणी निर्माण के मार्ग दर्शन (Guidelines for Construction of a Table or Requirements of a Good Table)**

सारणी बनाने के लिए कोई निश्चित नियम तो नहीं फिर भी एक आदर्श सारणी बनाने के लिए निम्नलिखित मुख्य बातों का ध्यान में रखना चाहिए

(1) प्रत्येक सारणी पर क्रम संख्या देनी चाहिए और उसका शीर्षक संक्षिप्त और स्पष्ट होना चाहिए।

(2) मदों (Items) को व्यवस्थित पंक्तियों में उनके वर्णमालानुसार (Alphabetically) समयानुसार, भौगोलिक क्षेत्रों के आधार आदि पर करना चाहिए।

(3) माप की इकाई स्पष्ट रूप से बताई जानी चाहिए। उसकी अस्पष्टता के कारण विश्लेषण दोषपूर्ण हो जाता है।

(4) सारणी बहुत लम्बी चौडी नहीं होनी चाहिए। यदि सांख्यिकी सामग्री बहुत अधिक हो तो उसकी एक की बजाए दो सारणियाँ बना लेनी चाहिएँ।

(5) आँकडों को उपसादित (Round of) करके लिखना चाहिए।

(6) सारणी में दिए आँकडों में से यदि कुछ आँकडे अधिक महत्व रखते हों तो उनको मोटे अक्षरों में लिख देना चाहिए। इससे उनका महत्व स्पष्ट हो जाता है।

(7) पंक्तियों (Rows) और स्तम्भों (Columns) में रखे गए आँकडों का योग व अन्तर्योग स्पष्ट रूप से लिखना चाहिए।

(8) सारणी बनाते समय सफाई का भी ध्यान रखना चाहिए। उसमें आँकडों की अधिक काट-छाँट करके उसे भद्दा नहीं करना चाहिए।

(9) सारणी में दिए गए आँकडों में यदि अस्पष्टता हो और उनसे सम्बंधित किसी विशेष बात को बताना हो तो उसे टिप्पणियों (Foot notes) में लिखना चाहिए।

(10) सारणी के अंत में सारणी में लिखे गए आँकडों का स्रोत भी लिखना चाहिए।

## एक आदर्श सारणी के आवश्यक लक्षण

## (Characteristics of a Good Table)

एक उत्तम सारणी में निम्नलिखित विशेषताएं (लक्षण) होने चाहिएँ।

(1) सारणी सांख्यकीय अनुसंधान के उद्देश्य के अनुकूल होनी चाहिए।

(2) सारणी सुनियोजित तथा वैज्ञानिक ढंग से निर्मित की जानी चाहिए।

(3) सारणी आकर्षक एवं संतुलित होनी चाहिए।

(4) सारणी में अनावश्यक वर्गीकरण नहीं किया जाना चाहिए तथा वह अधिक विवरणों से भरी हुई नहीं होनी चाहिए।

(5) सारणी ऐसी होनी चाहिए कि सभी आवश्यक मदों के तथ्यों को स्पष्ट करे तथा स्वयं में पूर्ण एवं शुद्ध हो।

(6) सारणी का आकार और खानों व पंक्तियों का अनुपात निश्चित करते समय उद्देश्य एवं बोधगम्यता का विशेष ध्यान रखना चाहिए।

(7) सारणी में तथ्यों का क्रम इस प्रकार का होना चाहिए कि तुलनात्मक सुविधा रहे।

(8) सारणी में मापों की इकाइयाँ स्पष्ट रूप से दिखाई जानी चाहिएँ जैसे—'कीमत रुपयों में' 'भार किलोग्राम' आदि।

(9) सारणी स्वयं परिचायक (Self explanatory) होनी चाहिए, अर्थात्

को बिल्कुल छोड दिया जाता है। अब प्रश्न यह है कि कौन से अंको को छोडा जाये। यह इस बात पर निर्भर करता है कि गिनतो की परिशुद्धता दहाइयो, सकडो या हजारो तक रखनी है या इससे भी अधिक या कम। मान लीजिए कि हमने परिशुद्धता हजारो तक रखनी है तो सख्या 6,48 532 को 6,48 000 माना जायेगा और सख्या 4,78,320 को 4,78,000 माना जायेगा। इस विधि के अनुसार उपसादित (Approximated or Rounded Off) आकडे अपने वास्तविक मूल्य से सदैव कम होगे।

(4) अको का एक या दो दशमलव स्थानो तक उपसादन (Approximation or Rounding Off Figures upto One or Two Decimal Places)

एक या दो दशमलव तक अकों का उपसादन करने के लिए आधे से कम अक को छोड दिया जाता है और आधे से अधिक अक को एक के बराबर मान लिया जाता है। यदि अक 172 585 का दो दशमलव स्थान तक उपसादन करना है तो उपसादित अक 172 59 होगा। इसी तरह अक 172 223 का उपसादित अक 172 22 होगा। परन्तु यदि इन अको का उपसादन एक दशमलव स्थान तक करना हो तो अक 172 586 का उपसादित अक 172 6 माना जायेगा और अक 172 223 का उपसादित अक 172 2 माना जायेगा।

साख्यिकीय विभ्रम (Statistical Errors)

साख्यिकी में विभ्रम (Error) से अभिप्राय त्रुटि (Mistake) नही होता। यहां विभ्रम से अभिप्राय किसी तथ्य को उसके गलत रूप मे बताने से है। विभ्रम आंकडो की अपर्याप्तता या साख्यिकीय उपकरणो की अपूर्णता आदि के कारण पैदा होती हैं। साख्यिकी म हम प्राय अनुमानित मूल्य (Estimated Value) का प्रयोग करते हैं न कि वास्तविक मूल्य (actual value) का। प्रो० बोडिंगटन (Boddington) के अनुसार वास्तविक मूल्य (actual value) और अनुमानित मूल्य (Estimated value) के अन्तर को विभ्रम कहा जाता है। जब कि त्रुटि (Mistake) से अभिप्राय योग (addition), गुणा (Multiplication) भाग (Division) आदि करने मे होने वाली गलतियो से होता है।

साख्यिकीय विभ्रम के स्रोत (Sources of Statistical Errors)

साख्यिकीय विभ्रम के तीन मुख्य स्रोत हैं

(1) मूल विभ्रम (Errors of Origin)

ये विभ्रम साख्यिकीय इकाईयो की दोषपूर्ण परिभाषा, अनुसन्धानकर्ता द्वारा पक्षपातपूर्ण सूचना, सकलित आकडो की अस्थिरता आदि से पैदा होते हैं।

(2) प्रहस्तन के कारण विभ्रम (Errors of Manipulation)

इस प्रकार के विभ्रम माप माध्यों, अनुपात व प्रतिशत का गलत प्रयोग करने से पैदा होते हैं।

(3) अपर्याप्तता के कारण विभ्रम (Errors of Inadequacy)

इस प्रकार विभ्रम अपर्याप्त या दोषपूर्ण न्यादर्श (Sample) तथा अपूर्ण आकड़ों (incomplete data) के कारण उत्पन्न होते हैं।

साख्यिकीय विभ्रम के प्रकार (Kinds of Statistical Errors)

साख्यिकीय विभ्रमो के मुख्य प्रकार निम्नलिखित हैं

(1) निदर्शन विभ्रम (Sampling Errors)
(2) गैर निदर्शन (Non Sampling Errors)
(3) पक्षपातपूर्ण विभ्रम (Biased Errors)
(4) पक्षपातहीन विभ्रम (Unbiased Errors)

1 निदर्शन विभ्रम (Sampling Errors)

समग्र म से न्यादर्श का चुनाव करते समय प्राय कोई न कोई कमी रह जाती है जिससे न्यादर्श समग्र (Universe) की सभी विशेषताओ को व्यक्त नहीं करता अर्थात वह उसका पूर्णतया प्रतिनिधित्व नहीं करता और इसके कारण विभ्रम पैदा हो जाते हैं। दूसरे सर्वेक्षण के दौरान म अनुसधानकर्ता द्वारा सकलित आकड़ो पर उसके पक्षपात की भावना का प्रभाव पड़ता रहता है। इसके कारण भी विभ्रम पैदा हो जाते हैं। इस प्रकार के विभ्रमो को निदर्शन विभ्रम कहा जाता है।

2 गैर निदर्शन विभ्रम (Non Sampling Errors)

गैर निदर्शन विभ्रम वे विभ्रम होते हैं जो कि न्यादर्श के चुनाव के कारण पैदा नहीं होते बल्कि गलत मापक यन्त्रो एव उपकरणो के प्रयोग तथा अशिक्षित अनुसन्धानकर्ताओ अथवा गणको द्वारा गलत साख्यिकीय रीतियो को अपनाने के कारण पैदा होते हैं। आकड़ो के उपसादन (Rounding Off Data) के कारण भी ऐसे विभ्रम पैदा हो जाते हैं।

3 पक्षपातपूर्ण विभ्रम (Biased Errors)

इस प्रकार के विभ्रम अनुसन्धानकर्ताओ या गणको की पक्षपातपूर्ण भावना या माप की इकाइयो के दोषपूर्ण प्रयोग के कारण पैदा होते हैं। ये विभ्रम सचयी Cumulative) होते हैं और इकाइयो की सख्या मे बढ़ने के साथ बढते जाते हैं।

4 पक्षपातहीन (Un biased Errors)

इस प्रकार के विभ्रम केवल सयोगवश (Just by Chance) पैदा हो जाते हैं न कि किसी पक्षपात आदि के कारण। उदाहरण के लिए यदि अंकों का उपसादन निकटतम पूर्ण सख्या तक किया जाये तो कुछ अक अपने वास्तविक मूल्य से कम हो जायेंगे और कुछ अधिक। इस कारण से पैदा होने वाले विभ्रमों को पक्षपातहीन विभ्रम कहा जाता है।

## सांख्यिकीय विभ्रमों का मापन (*Measures of Statistical Errors*)

विभ्रमों का मापन दो प्रकार से किया जा सकता है

(क) निरपेक्ष विभ्रम (Absolute Error) और

(ख) सापेक्ष विभ्रम (Relative Error)

### (क) निरपेक्ष विभ्रम (Absolute Error)

निरपेक्ष विभ्रम वास्तविक मूल्य तथा अनुमानित मूल्य के अन्तर को कहते है। उदाहरण के लिए यदि एक फर्म की बिक्री की वास्तविक संख्या 19,800 रुपए हो, और अनुमानित संख्या 20 000 रुपए हो, तो निरपेक्ष विभ्रम 200 रुपये होगा।

निरपेक्ष विभ्रम साकारात्मक (Positive) या नाकारात्मक (Negative) हो सकते हैं। यदि वास्तविक मूल्य अनुमानित मूल्य से अधिक होगा तो निरपेक्ष विभ्रम साकारात्मक (Positive) होगा और यदि वास्तविक मूल्य अनुमानित मूल्य से कम है तो निरपेक्ष विभ्रम नाकारात्मक (Negative) होगा।

### (ख) सापेक्ष विभ्रम (Relative Error)

सापेक्ष विभ्रम निरपेक्ष विभ्रम का वास्तविक मूल्य से अनुपात है। उपरोक्त उदाहरण मे

$$\text{सापेक्ष विभ्रम} = \frac{200 \text{ रु०}}{20\,000}$$

$$= 0\,01$$

सूत्र के रूप मे

$$\text{सापेक्ष विभ्रम} = \frac{\text{वास्तविक मूल्य} - \text{अनुमानित मूल्य}}{\text{अनुमानित मूल्य}}$$

अथवा $$R\ E = \frac{A - E}{E}$$

जहाँ R E = सापेक्ष विभ्रम (Relative Error)

A = वास्तविक मूल्य (Acrual Value)

E = अनुमानित मूल्य (Estimated Value)

सापेक्ष विभ्रम भी निरपेक्ष विभ्रम की तरह साकारात्मक (Positive) नाकारात्मक हो सकते हैं। जब वास्तविक मूल्य अनुमानित मूल्य से अधिक तो सापेक्ष विभ्रम साकारात्मक होगा और यदि वास्तविक मूल्य अनुमानित कम होगा तो सापेक्ष विभ्रम नाकारात्मक होगा।

सापेक्ष विभ्रम को प्रतिशत के रूप मे भी व्यक्त किया जा सकता है।
उपरोक्त उदाहरण में प्रतिशत विभ्रम

$$= \frac{200}{20,000} \times 100$$

$$= 1\%$$

अनुपात (Ratios)

आकड़े अपने आप कुछ नही बताते। आँकड़ों के द्वारा वांछित निष्कर्ष प्राप्त करने के लिए उनका विश्लेषण और तुलना करनी होती हैं। सांख्यिकी मे अनुपात (Ratios) के द्वारा एक तथ्य की तुलना दूसरे तथ्य से आसानी से की जा सकती है। सांख्यिकी मे अनुपातों का अधिक प्रयोग किया जाता है जैसे पूजी उत्पत्ति अनुपात, पूजी श्रम अनुपात, स्त्री पुरुष अनपात आदि। अनुपात एक भागफल है जो एक राशि को दूसरी राशि से भाग देने से प्राप्त होता है। उदाहरण—मान लीजिए कि एक उद्योग में नियोजित पूजी की मात्रा 37 5 करोड रुपये है और उसके द्वारा वर्ष भर मे 25 करोड रुपये के मूल्य का उत्पादन हुआ हो तो—

$$\text{पूजी उत्पत्ति अनुपात} = \frac{37\ 5\ (\text{करोड रुपये})}{25\ (\text{करोड रुपये})}$$

$$= 1\ \ 1\ 50$$

एक और उदाहरण को देखिए। मान लीजिए कि "क" देश मे प्रति वर्ष गेहूँ का उत्पादन 40, 000 टन होता है और "ख" देश में 200,000 टन। अत हम कह सकते हैं कि "क" और "ख" देशो मे गेहूँ का अनुपात 40,000 20 000 अथवा 2 1 है। इस प्रकार अनुपात दो संख्याओ मे सापेक्षिक तुलना करने के लिए एक सब से सरल उपकरण है।

प्रतिशत (Percentage)

प्रतिशत से अभिप्राय "प्रति सौ", "सौ में" या "सौवाँ" होता है। प्रतिशत के आधार से अनुपात या समानुपात को समझना और तुलना करना आसान हो जाता है क्योंकि तुलना का आधार समान हो जाता है। उदाहरण के लिए प्रतिशत के आधार पर केरल की जनसख्या म स्त्रियो का भाग 50 4 प्रतिशत है जबकि पजाब में यह 46 4 प्रतिशत है। इस प्रकार प्रतिशत के आधार पर दो राज्यो मे जनसख्या में स्त्रियो की सख्या जानना आसमान हो गया है। स्पष्ट है कि केरल की जनसख्या मे पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियाँ का अनुपात अधिक है।

प्रतिशत के आधार के बिना अनुपातो को समझना तथा उनकी तुलना करना बहुत कठिन होता है। उदाहरण के लिए केरल और पजाब की जनसख्या में स्त्रियो का अनुपात क्रमश $\frac{10,759\ 524}{21\ 347,375}$ और $\frac{6\ 284,545}{13,551\ 000}$ है।

स्त्रियों का अनुपात स्त्रियो का अनुपात इन अनुपातो को समझना और इनकी तु

करना कठिन है परन्तु जब इन अनुपातों को प्रतिशत के आधार पर दिया जाये तो परिणाम इस प्रकार होंगे

केरल की जनसख्या मे स्त्रियों का भाग $= \frac{10,759,524}{21,347,375} \times 100$

$= 50.4$ प्रतिशत

पंजाब की जनसख्या म स्त्रियो का भाग $= \frac{6,284,545}{13,551,060} \times 200$

$= 46.4$ प्रतिशत

इस प्रकार हम देखते हैं कि अनुपातो को जब प्रतिशत के आधार पर व्यक्त किया जाता है तो वे आसानी से समझे जा सकते हैं ।

दर (Rates)

दो चरो (Magnitudes) के बीच कालिक अनुपात (Ratio shown over period of time) को दर या परिवतन की दर (Rate of Change) कहा जाता है। दर एक विशेष प्रकार का अनुपात है जो एक निश्चित समय की अवधि में (Over a period of time) परिवतन की दर का मापती है।

सांकेतिक रूप से

$$\text{प्रतिशत परिवतन की दर} = \frac{f_1 - f_0}{f_0} \times 100$$

जहाँ $f_1$=परिवर्तित मूल्य (Changed Value)

$f_0$=वास्तविक मूल्य (Original Value)

यदि परिणाम साकारात्मक (Positive) होगा तो प्रतिशत परिवतन की दर भी साकारात्मक होगी और यदि परिणाम नकारात्मक (Negative) होगा तो प्रतिशत परिवतन की दर भी नाकारात्मक होगी ।

उदाहरणाम यदि एक कार की वास्तविक गति 60 किलोमीटर प्रति घण्टा हो और तत्पश्चात इसको बढाकर 75 किलोमीटर कर दी गई हो तो प्रतिशत परिवतन का दर (उपरोक्त सूत्र के अनुसार) इस प्रकार होगा

$$\text{प्रतिशत परिवतन की दर} = \frac{f_1 - f_0}{f_0} \times 100$$

$$= \frac{75 - 60}{60} \times 100$$

$$= 25\%$$

अनुपात के प्रयोग मे सावधानियाँ (Precautions in the Use of Ratios)

जब अनुपात को प्रतिशत मे व्यक्त किया जाता है तो सम्भवत इसका दुरुपयोग हो सकता है। अत अनुपात का प्रतिशत में प्रयोग करते समय निम्नलिखित बातो का ध्यान रखना चाहिए।

### (1) तुलना का आधार (The Base to be Compared)

तुलना का आधार बहुत छोटा नही होना चाहिए । उदाहरण—मान लीजिए कि एक स्कूल के 5 विद्यार्थी एक परीक्षा म बैठे और 2 विद्यार्थियो ने श्रेष्ठता (Distinction) प्राप्त की । अब स्कूल यह कहेगा कि उसके 40 प्रतिशत विद्यार्थिया ने श्रेष्ठता प्राप्त की । इस प्रकार के आंकडा मे किसी भी व्यक्ति को उस स्कूल की काय कुशलता के बारे मे भ्रम हो सकता है । वास्तविक बात तो यह है कि केवल 5 विद्यार्थी ही परीक्षा मे बठे थे । इस उदाहरण म तुलना का आधार बहुत छोटा है ।

### (2) तुलना का परिमाण (The Magnitude to be Compared)

तुलना का परिमाण या दर बहुत छोटा नही होना चाहिए क्योकि ऐसा होने से भी परिणाम गलत समझे जा सकते हैं । उदाहरण—मान लीजिए कि समाचार पत्र मे लिखा है कि अमुक राज्य मे 0010 प्रतिशत जनसख्या बीमारी से मर गई । यह कथन भी वास्तविक स्थिति का ज्ञान नही कराता । लगता है कि बहुत लोग मर गए परन्तु वास्तविक बात तो यह है कि उस राज्य मे बीमारी से प्रत्येक एक लाख व्यक्तियो के पीछे एक व्यक्ति बीमारी से मरा है ।

## अभ्यास के लिए प्रश्न
## (EXERCISES)

1 आंकडो के उपसादन की मुख्य विधियो का उदाहरणा सहित लिखिए ।

2 निम्नलिखित अका का उपसादन उनके सामने लिखे हुए निकटतम मूल्य तक कीजिए

| वास्तविक अक | निकटतम मूल्य तक उपसादन |
|---|---|
| 2,295 595 रुपये | हजार रुपये |
| 8,917,650 रुपये | लाख रुपए |
| 6 153,270 व्यक्ति | हजार व्यक्ति |
| 143,378 | सौ रुपए |

3 अन्तर स्पष्ट कीजिए

(क) निरपेक्ष तथा सापेक्ष विभ्रम और

(ख) पक्षपातपूर्ण और पक्षपात हीन विभ्रम

4 सांख्यिकी मे परिशुद्धता का विवेचन कीजिए ।

5 निदशन सम्बन्धी तथा गैर-निदशन सम्बन्धी विभ्रमो म अन्तर स्पष्ट कीजिए ।

6 टिप्पणियाँ लिखिए

(क) अनुपात, (ख) प्रतिशत, और (ग) दर ।

7 "किसी निदर्श सर्वेक्षण मे विभ्रम के अनेक स्रोत होते हैं। एक पूर्ण सर्वेक्षण तो केवल कल्पना मात्र ही है।" इस कथन की समीक्षा कीजिए।

8 साख्यिकीय विभ्रम से आप क्या समझते हैं ? सचयी तथा पूरक विभ्रमो मे अन्तर स्पष्ट कीजिए तथा उनके कारणो पर प्रकाश डालिए।

9 साख्यिकीय विभ्रम तथा त्रुटि मे अन्तर स्पष्ट कीजिए। साख्यिकीय विभ्रमो को किस प्रकार मापा जा सकता है ?

10 उपसादन क्या होता है ? इसके क्या उद्देश्य हैं ? उपसादन की मुख्य विधियो का विस्तारपूर्वक लिखिए तथा उनकी उपयोगिता बताइये।



खण्ड 4 (UNIT-4)

# आकड़ो का संक्षिप्तीकरण

## (CONDENSATION OF DATA)

अध्याय 9

# केन्द्रीय प्रवृत्तियो के माप

## (MEASURES OF CENTRAL TENDENCY)

"केन्द्रीय प्रवृत्ति के माप' अन्य सांख्यिकीय मापो से तुलना मे अधिक महत्व रखते है क्योकि य चलो (Variables) के एक समूह को एक सरल और संक्षिप्त ढग से निरूपित करते ह। केन्द्रीय प्रवृत्ति के माप को माध्य (औसत) भी कहा जाता है। माध्य एक वितरण या श्रेणी का प्रतिनिधि त्मक होता है। माध्य साधारणत वितरण या समूह के मध्य भागो मे होते हैं। केन्द्रीय प्रवत्ति के माप या माध्य का सांख्यिक विश्लेषण मे इतना महत्व है कि सांख्यिकी को औसतो का विज्ञान (Science of Averages) कहा जाता है

### औसतो के उद्देश्य (Objectives of Averages)

औसतो के निम्नलिखित उद्देश्य हैं

1 आंकडों के विशाल समूह को सरल और संक्षिप्त करना (To give a concise picture of hugeness of data)

आकडो का विशाल समूह आसानी से नहीं समझा जा सकता। औसतो के द्वारा ये आकडे सरल और संक्षिप्त हो जाते हैं और आसानी से समझे जा सकते हैं। उदाहरण के लिए भारत के 62 करोड व्यक्तियो मे से प्रत्येक व्यक्ति की आय को याद रखना सम्भव नही किन्तु प्रति व्यक्ति आय (अथवा औसत आय) को याद रखना बहुत आसान है। इसी प्रकार एक श्रेणी के 40 विद्यार्थियो मे से प्रत्येक विद्यार्थी का वजन याद नही रखा जा सकता परन्तु श्रेणी के विद्यार्थियो का औसत भार (Average weight) आसानी से याद रखा जा सकता है। अत औसतें (Averages) सांख्यिकीय तथ्यो के अनावश्यक विवरण को हटा कर आकडो को संक्षिप्त और स्पष्ट रूप मे प्रस्तुत करती हैं।

2 सांख्यिकीय तथ्यों को तुलना के लिए आधार बनाना (To afford a basis of comparison with other groups)

औसतें सांख्यिकीय तथ्यो को तुलना के लिए आधार बनाती हैं और इस प्रकार ये तुलना करने तथा विश्लेषण करने के काय को सुगम बनाती हैं। उदाहरण के लिए दो विभिन्न देशो मे सभी व्यक्तियो की आय की तुलना करना सम्भव नहीं परन्तु जब प्रत्येक देश मे रहने वाले व्यक्तियो की औसत आय की गणना कर ली जाती है तो इन देशो की औसत आय की तुलना आसानी से की जा सकती है।

## औसतो के प्रकार (Types of Averages)

केन्द्रीय प्रवृत्तिया या औसतो के अनेक प्रकार हैं जिनमे से मुख्य निम्नलिखित हैं

(1) समान्तर माध्य या समान्तर औसत या माध्य (Arithmetic Mean or Arithmetic Average or Mean)

(2) मध्यका तथा विभाजन मूल्य (The Median and Partition values)

(3) भूयिष्ठक (The Mode)

### (1) समान्तर माध्य या माध्य (Arithmetic Average)

मोटे तौर पर समस्त मदो का जोड कर और योगफल को मदो की संख्या से भाग करके समान्तर माध्य प्राप्त करते हैं। उदाहरण के लिए 6, 8, 4, 14 मदो का

$$\text{माध्य} = \frac{6+8+4+14}{4} = \frac{32}{4} = 8$$

सांकेतिक रूप से यदि N के मूल्य $x_1$ $x_2$ $x_3$ $x_4$, $x_n$ हैं तो

$$\overline{X} = \frac{x_1+x_2+x_3 \quad +x_n}{N}$$

$$= \frac{\Sigma x}{N}$$

जहा $\overline{X}$ = समान्तर माध्य

x = व्यक्तिगत अवलोकन या मद

$\Sigma x$ = विभिन्न मदो या अवलोकनो के मूल्यो का योग

N = मदो की संख्या

$x_1, x_2$ $x_3$ $x_n$ = मद X के विभिन्न मूल्य

### समान्तर माध्य के लाभ (Merits of Arithmetic Mean)

1 इसका परिकलन करना बहुत आसान है और यह आसानी से समझा जा सकता है।

हल—

प्रत्यक्ष विधि (Direct Method)

इस विधि के अन्तगत समान्तर माध्य की गणना के लिए निम्नलिखित पदा को ध्यान म रखिय ।

गणना के पद (Steps of Calculation)

1 प्रत्यक मद या अवलोकन को 'x' का नाम दीजिए और उसे एक कालम मे लिखत जाइए ।

2 सभी मदा या अवलोकना के मूल्यो का योग कीजिए और उसे $\Sigma x$ का नाम दीजिए ।

3 मदा की कुल सख्या को N से सम्बोधित कीजिए ।

4 $\Sigma x$ को N से भाग देकर समान्तर माध्य को ज्ञात कीजिए । सूत्र इस प्रकार है—

$$\bar{X}=\frac{\Sigma x}{N}$$

जहाँ $\bar{X}$=समान्तर माध्य

$\Sigma x$=मदो के मूल्यो का योग

N=मदो की सख्या

| रोल नम्बर | अक 'x' |
|---|---|
| 1 | 80 |
| 2 | 65 |
| 3 | 82 |
| 4 | 67 |
| 5 | 96 |
| 6 | 52 |
| 7 | 92 |
| 8 | 33 |
| 9 | 92 |
| 10 | 31 |
| N=10 | $\Sigma x$=690 |

$$\bar{x}=\frac{\Sigma x}{N}=\frac{690}{10}$$

=69 अक उत्तर

2 श्रेणी के किसी मद या मूल्य को कल्पित समान्तर मान लिया जाता है।

3 इस कल्पित समान्तर माध्य को श्रेणी के प्रत्येक मद में से घटा कर उसके सामने इस विचलन को लिख दें। इसको d कहा जाता है। परन्तु घटाते समय (+) या (—) चिह्नों को ध्यान में रखना चाहिए। उदाहरण के लिए यदि कल्पित समान्तर माध्य श्रेणी में किसी मूल्य से अधिक है तो विचलन d' (—) में होगा और यदि यह कम है तो विचलन (+) में होगा।

4 तत्पश्चात (+) व (—) का ध्यान रखते हुए विचलनों (*Deviations*) का जोड़ कर लीजिए और उसे Σd कहिए।

5 सूत्र को अपनाइए और समान्तर माध्य ज्ञात कीजिए।

हल—

| मजदूरों की संख्या | साप्ताहिक मजदूरी रुपयों में (x) | कल्पित समान्तर माध्य=20 से विचलन (d) |
|---|---|---|
| 1 | 9 | — 11 |
| 2 | 12 | — 8 |
| 3 | 8 | — 12 |
| 4 | 15 | — 5 |
| 5 | 21 | + 1 |
| 6 | 28 | + 8 |
| 7 | 25 | + 5 |
| 8 | 16 | — 4 |
| 9 | 14 | — 6 |
| 10 | 22 | + 2 |
| 11 | 24 | + 4 |
| 12 | 18 | — 2 |
| 13 | 20 | 0 |
| 14 | 26 | + 6 |
| 15 | 30 | + 10 |
| N=15 | | Σd=—12 |

अब सूत्र को अपनाइए

$$\bar{x}=a \pm \frac{\Sigma d}{N} = 20-\frac{12}{15}$$

$$= 20 - \frac{4}{5} = \frac{96}{5}$$

$= 19\ 20$ रुपये उत्तर

## विछिन्न श्रेणी या सामूहिक आकड़ों की अवस्था में समान्तर माध्य गणना (Calculation of Arithmetic Mean of Discrete Series or Organised Data)

विच्छिन्न श्रेणी (Series) अथवा सामूहिक आकड़ो की अवस्था म मदो के साथ आवृत्तियाँ (Frequencies) भी होती है। अत प्रत्यक्ष विधि (Direct Method) के अनुसार समान्तर माध्य ज्ञात करने के लिए निम्नलिखित सूत्र का प्रयोग किया जाता है।

सूत्र $\quad \bar{X} = \frac{\Sigma fx}{\Sigma f}$

यहाँ $f$ = विचल की आवृत्ति

$\Sigma fx$ = विचलो और उनकी आवृत्तियों के गुणनफल का योग

$\Sigma f$ = कुल आवृत्तियो का योग

उदाहरण 3—निम्नलिखित आवृत्ति वितरण से प्रत्यक्ष विधि द्वारा माध्य की गणना कीजिए।

| अक | 70 | 58 | 60 | 52 | 65 | 75 | 68 |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| विद्यार्थियों की स० | 3 | 5 | 4 | 7 | 6 | 2 | 3 |

हल—

प्रत्यक्ष विधि द्वारा (*Direct Method*)

| अक | विद्यार्थियों की सख्या | विचलों और आवृत्तियों का गुणनफल |
|---|---|---|
| (x) | (f) | (fx) |
| 70 | 3 | 210 |
| 58 | 5 | 290 |
| 60 | 4 | 240 |
| 52 | 7 | 364 |
| 65 | 6 | 390 |
| 75 | 2 | 150 |
| 68 | 3 | 204 |
| | $\Sigma f = 30$ | $\Sigma fx = 1848$ |

अब सूत्र को अपनाइए

$$\bar{X} = \frac{\Sigma fx}{\Sigma f}$$

$$= \frac{1848}{30} = \frac{616}{10}$$

$= 61.6$ अंक    उत्तर

**लघु विधि या अप्रत्यक्ष विधि (Short cut Method or Indirect Method)**

इस विधि द्वारा समान्तर माध्य को ज्ञात करने का सूत्र इस प्रकार है

$$\bar{X} = a + \frac{\Sigma fd}{\Sigma f}$$

जहाँ a = कल्पित समान्तर माध्य

$\Sigma fd$ = आवृत्तियों और मदों विचलनों (Deviations) के गुणनफल का योग

$\Sigma f$ = कुल आवृत्तियों का जोड़

**गणना के पद (Steps of Calculations)**

1 अंकों को x व विद्यार्थियों की संख्या को आवृत्तियाँ (f) मानिए।

2 कल्पित समान्तर माध्य को प्रत्येक मद (x कालम) में से घटाइए और विचलनों (Deviations) को d कहिए और (+) व (—) चिन्हों का ध्यान करके लिखते जाइए। यहाँ हमारी कल्पित समान्तर माध्य 60 है।

3 प्रत्येक मद की आवृत्ति (f कालम) और विचलन (d कालम) को गुणा करके fd कालम में लिखिए। फिर इनका कुल योग करके $\Sigma fd$ प्राप्त कीजिए।

4 ऊपर बताये गए सूत्र का प्रयोग करके समान्तर माध्य ज्ञात कीजिए।

| अंक (x) | विद्यार्थियों की संख्या (f) | कल्पित समान्तर (60) माध्य से विचलन (x-a) (d) | आवृत्ति और विचलनों का गुणनफल (fd) |
|---|---|---|---|
| 70 | 3 | +10 | +30 |
| 58 | 5 | — 2 | —10 |
| 60 | 4 | 0 | 0 |
| 52 | 7 | —8 | —56 |
| 65 | 6 | + 5 | +30 |
| 75 | 2 | +15 | +30 |
| 68 | 3 | + 8 | +24 |
| | $\Sigma f = 30$ | | $\Sigma fd = +48$ |

अब सूत्र को अपनाइए—

$$\bar{X}=a\pm\frac{\Sigma fd}{\Sigma f}$$

$$=60+\frac{48}{30}$$

$$=60+\frac{24}{15}=60+1\ 6=61\ 6$$

अत समान्तर माध्य $=61\ 6$ अक उत्तर

**पद विचलन विधि**
**(Step Deviation Method)**

उदाहरण 4—निम्नलिखित आवृत्ति वितरण से पद विचलन विधि द्वारा समान्तर माध्य ज्ञात कीजिए।

| अक | 10 | 15 | 20 | 25 | 30 |
|---|---|---|---|---|---|
| विद्यार्थियो की सख्या | 2 | 4 | 6 | 8 | 10 |

हल—इस विधि के द्वारा समान्तर माध्य को ज्ञात करने का सूत्र इस प्रकार है

$$\bar{X}=a\pm\frac{\Sigma fd}{\Sigma f}\times c$$

जहा c=समापवतक (Common factor)

गणना के पद (Steps of Calculation)

1 मदो को 'x' कालम मे और उनकी आवृत्तियो को 'f' कालम में लिखिए।

2 किसी मद को कल्पित समान्तर माध्य (यहा हमने कल्पित माध्य 20 ली है) मानकर x से विचलन (Deviation) लीजिए और उसे 'd' कहिये।

3 'd' को समापवतक (Common factor) 'c' से भाग कीजिए और 'd' नाम दीजिए। यह पद विचलन है। यहाँ c' 5 के बराबर है।

4 आवृत्ति (f) और पद विचलन (d) का गुणनफल लेकर लिखते जाइए और उसे (fd) का नाम दीजिए।

5 अन्त मे सूत्र अपनाकर समान्तर माध्य को ज्ञात कीजिए।

उदाहरण का हल

| अंक | विद्यार्थियों की संख्या | कल्पित स० मध्य से विचलन | पद विचलन | कुल विचलन |
|---|---|---|---|---|
| (x) | (f) | (d) | (d') | (f×d'=fd') |
| 10 | 2 | —10 | —2 | —4 |
| 15 | 4 | — 5 | —1 | —4 |
| 20 | 6 | 0 | 0 | 0 |
| 25 | 8 | + 5 | 1 | 8 |
| 30 | 10 | +10 | 2 | 20 |
| | Σf=30 | | | Σfd'=20 |

अब सूत्र को अपनाइए

$$\bar{X}=a\pm\frac{\Sigma fd'}{\Sigma f}\times c$$

$$=20+\frac{20}{30}\times 5$$

$$=20+\frac{10}{3}=23\ 3 \text{ अंक}$$

$$=23\ 3 \text{ अंक उत्तर}$$

अविच्छिन्न या वर्गान्तर श्रृंखला की अवस्था मे समान्तर माध्य ज्ञात करना :
(Calculation of Arithmetic Mean in Continuous Series) -

वर्गान्तर श्रृंखला म माध्य के परिगणन (Calculation) में अन्तर केवल यह है कि इसमे वर्गान्तर (Class intervals) मध्य मूल्य (Mid-Values) को ज्ञात करके उनको x' माना जाता है। गणना के शेष पद विच्छिन्न श्रृंखला की भांति ही है।

उदाहरण 5—निम्न आंकडों से समान्तर माध्य ज्ञात कीजिए

| अंक | 0 10 | 10 20 | 20-30 | 30 40 | 40 50 |
|---|---|---|---|---|---|
| विद्यार्थियो की संख्या | 5 | 10 | 40 | 20 | 25 |

हल

| अक वर्गान्तर | मध्य मूल्य (x) | विद्यार्थियो की सख्या (f) | (fx) |
|---|---|---|---|
| 0-10 | 5 | 5 | 25 |
| 10-20 | 15 | 10 | 150 |
| 20 30 | 25 | 40 | 1000 |
| 30-40 | 35 | 20 | 700 |
| 40-50 | 45 | 25 | 1125 |
| | | $\Sigma f=100$ | $\Sigma fx=3000$ |

अब सूत्र को अपनाइए

$$\bar{X}=\frac{\Sigma fx}{\Sigma f}=\frac{3000}{100}=30 \text{ अक}$$

उदाहरण 6—उपरोक्त उदाहरण 6 मे दिये आंकडो से लघु विधि द्वारा समान्तर माध्य ज्ञात कीजिए।

लघु विधि द्वारा गणना (Calculation by Short cut Method)

इस विधि द्वारा समान्तर माध्य को ज्ञात करने के लिए सूत्र निम्नलिखित हैं

$$\bar{X}=a\pm\frac{\Sigma fd}{\Sigma f}$$

जहाँ a=कल्पित समान्तर माध्य

$\Sigma fd$=आवृत्तिया और सगत विचलनों के गुणनफल का योग

$\Sigma f$=कुल आवृत्तियो का योग

गणना के पद (Steps for Calculation)

1 वर्गान्तरो के मध्य मूल्य लीजिए और उनको x' तथा विद्यार्थियो की सख्या को f' मानिए।

2 किसी भी मध्य मूल्य (x) को कल्पित समान्तर मान लीजिए।

3 कल्पित समान्तर माध्य को (x) मदो से घटाइये और विचलन को 'd' कहिए। जैसे x—a=d

लिखते समय इनके आगे (+) या (—) के चिह्नो को पूरा ध्यान दीजिए।

4 प्रत्येक मद की आवृत्ति और विचलन को गुणा करके 'fd' वाले कालम मे लिखते जाइये। इनके गुणनफल के योग को $\Sigma fd$ कहेंगे।

5 आवृत्तियों को जोडकर $\Sigma f$ प्राप्त कीजिए।

6 सूत्र का अपना कर समांतर माध्य ज्ञात कीजिए।

उदाहरण 7 —लघु विधि द्वारा निम्न आंकडो से समांतर माध्य ज्ञात कीजिए

| अंक | 0 10 | 10-20 | 20 30 | 30-40 | 40 50 |
|---|---|---|---|---|---|
| विद्यार्थियो की सख्या | 5 | 10 | 40 | 20 | 25 |

हल इस प्रश्न को हल करने के लिए ऊपर दिये गय गणना के पदो की सहायता लिजिए जैसा कि नीचे हल करके दिखाया गया है।

| अंक वर्गांतर | मध्य मूल्य (x) | कल्पित समांतर माध्य 25 से विचलन (x–a) (d) | विद्यार्थियों की सख्या (f) | कुल विचलन (fd) |
|---|---|---|---|---|
| 0–10 | 5 | — 20 | 5 | — 100 |
| 10–20 | 15 | — 10 | 10 | 100 |
| 20–30 | 25 | 0 | 40 | 0 |
| 30–40 | 35 | 10 | 20 | 200 |
| 40–50 | 45 | 20 | 25 | 500 |
| | | | $\Sigma f=100$ | $\Sigma fd=500$ |

अब सूत्र को अपनाइए

$$\bar{X}=a\pm\frac{\Sigma fd}{\Sigma f}$$

$$=25+\frac{500}{100}=25+5=30$$

$=30$ अंक उत्तर

**पद विचलन विधि (Step Deviation Method)**

इस विधि के द्वारा समान्तर माध्य ज्ञात करने के लिए गणना के पद लघु विधि की भांति ही हैं

परन्तु यहां $d'=\frac{x-a}{i}$

और $i=$वर्ग विस्तार

समान्तर माध्य ज्ञात करने का सूत्र निम्नलिखित है

$$\bar{X} = a \pm \frac{\Sigma fd'}{\Sigma f}$$

जहां (पद विचलन) $d' = \frac{x-a}{i}$

उदाहरण 7 का पद विचलन विधि द्वारा हल

| अंक वर्गान्तर | मध्य मूल्य (x) | विद्यार्थियों की संख्या (f) | विचलन कल्पित माध्य $d = x - A$, $A = 25$ (d) | पद विचलन कल्पित स० म० $= 25$ $\frac{x-a}{i}$ (d') | कुल विचलन fd' |
|---|---|---|---|---|---|
| 0–10 | 5 | 5 | −20 | −2 | −10 |
| 10–20 | 15 | 10 | −10 | −1 | −10 |
| 20–30 | 25 | 40 | 0 | 0 | 0 |
| 30–40 | 35 | 20 | +10 | 1 | 20 |
| 40–50 | 45 | 25 | +20 | 2 | 50 |
| | | $\Sigma f = 100$ | | | $\Sigma fd' = 50$ |

अब सूत्र अपनाइये

$$\bar{X} = a \pm \frac{\Sigma fd}{\Sigma f} \times 1$$

$$= 25 + \frac{50}{100} \times 10$$

$$= 25 + 5 = 30 \text{ अंक उत्तर}$$

संचयी आवृत्तियों से समान्तर माध्य का परिकलन (Calculation of arithmetic mean when cumulative frequencies are given)

उदाहरण 8  सांख्यिकी के परीक्षण में 90 विद्यार्थियों ने निम्नलिखित अंक प्राप्त किये। समान्तर माध्य की गणना कीजिए।

| अंक इतने से अधिक | 0 | 10 | 20 | 30 | 40 | 50 | 60 |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| छात्रों की संख्या | 90 | 86 | 76 | 56 | 21 | 6 | 0 |

हल

गणना के पद (Steps for Calculation)

1 ऊपर दिए गए वितरण में अकों की आवृत्तिया सचयी रूप मे दी गई हैं अत सबसे पहले इन्हें सामान्य वर्गान्तर शृखला में बदल लीजिए।

2 इस वितरण मे 0 अको से अधिक प्राप्त करने वाले विद्यार्थी 90 हैं किन्तु 10 अक से अधिक प्राप्त करने वाले विद्यार्थियो की सख्या 86 है। इसलिए 0 10 अक प्राप्त करने वाले विद्यार्थियो की सख्या 4 है। इसी प्रकार 10-20 अक प्राप्त करने वाले विद्यार्थियो की सख्या 10 होगी। इस प्रकार हम एक साधारण आवृत्ति वितरण बना लेते हैं जैसा कि नीचे बना कर दिखाया गया है।

| अक | विद्यार्थियो की सख्या |
|---|---|
| 0 10 | 4 |
| 10-20 | 10 |
| 20-30 | 20 |
| 30-40 | 35 |
| 40 50 | 15 |
| 50-60 | 6 |

3 अब उपरोक्त वितरण का उदाहरण 9 की भांति हल कीजिए जैसा कि नीचे हल किया गया है।

| अक | मध्य मूल्य (x) | विद्यार्थियों की सख्या (f) | (कल्पित समान्तर माध्य=35) (d) | पद विचलन (d') | कुल विचलन (fd') |
|---|---|---|---|---|---|
| 0 10 | 5 | 4 | −30 | −3 | −12 |
| 10-20 | 15 | 10 | −20 | −2 | −20 |
| 20-30 | 25 | 20 | −10 | −1 | −20 |
| 30-40 | 35 | 35 | 0 | 0 | 0 |
| 40-50 | 45 | 15 | +10 | +1 | [illegible] |
| 50-60 | 55 | 6 | +20 | +2 | [illegible] |
| | | $\Sigma f=90$ | | | $\Sigma$[illegible] |

अब सूत्र अपनाइये

$$\bar{X}=a\pm\frac{\Sigma fd'}{\Sigma f}\times i$$

$$=35-\frac{25}{90}\times 10$$

$$=35-\frac{25}{9}=35-2\ 8$$

$$=32\ 2 \text{ अंक उत्तर}$$

**विवृतमुखी श्रृंखला में समान्तर माध्य की गणना (Calculation of Arithmetic mean in Open end Series)**

विवृतमुखी श्रृंखला (Open end Series) वह श्रृंखला होती है जिसमे प्रथम वर्ग की निम्न सीमा (Lower Limit) और अंतिम वर्ग की उच्च सीमा नही दी हुई होती।

उदाहरण 9 निम्न आँकडो से समान्तर माध्य ज्ञात कीजिए—

| मासिक आय रु० मे | पुरुषो की सख्या |
|---|---|
| 50 से कम | 35 |
| 50 60 | 24 |
| 60 70 | 21 |
| 70 80 | 18 |
| 80 90 | 6 |
| 90 से अधिक | 3 |

हल—

विवृतमुखी श्रृंखला मे हम देखते हैं कि पहले और अंतिम वर्ग को छोड कर अन्य सभी वर्गों मे अन्तर बराबर दिया गया है। यह अतर 10 का है। इससे हम यह मान लेते है कि जब अन्य सभी वर्गों का अतर 10 है तो पहले और अंतिम वर्ग का अन्तर भी 10 होगा। अत इस मान्यता के आधार पर हमारा वितरण अब इस प्रकार होगा

| मासिक आय (रु० मे) | पुरुषो की सख्या |
|---|---|
| 40 50 | 35 |
| 50- 60 | 24 |
| 60- 70 | 21 |
| 70 80 | 18 |
| 80 90 | 6 |
| 90-100 | 3 |

अब उपरोक्त वितरण से समान्तर माध्य की गणना उदाहरण 9 के अनुसार हो सकती है। जैसे—

| मासिक आय रु० में वर्गान्तर | मध्य मूल्य (x) | पुरुषों की संख्या (f) | कल्पित समान्तर=65 (d) | पद विचलन d' | कुल विचलन fd' |
|---|---|---|---|---|---|
| 40- 50 | 45 | 35 | —20 | —2 | —70 |
| 50- 60 | 55 | 24 | —10 | —1 | —24 |
| 60- 70 | 65 | 21 | 0 | 0 | 0 |
| 70- 80 | 75 | 18 | +10 | +1 | +18 |
| 80- 90 | 85 | 6 | +20 | +2 | +12 |
| 90-100 | 95 | 3 | +30 | +3 | + 9 |
| | | $\Sigma f=107$ | | | $\Sigma fd'=-55$ |

अब सूत्र लगाइए

$$\bar{X}=a\pm\frac{\Sigma fd}{\Sigma f}\times i$$

$$=65-\frac{55}{107}\times 10=65-5\ 14$$

$$=59\ 86$$ उत्तर

## भारित समान्तर माध्य (Weighted Arithmetic Mean)

सरल समान्तर माध्य की गणना करते समय सभी मदो या वस्तुओ को एक-सा महत्व दिया जाता है परन्तु वास्तविक जीवन मे हम सभी मदो को एक सा महत्व नही देते। कुछ मदें जो अधिक आवश्यक समझी जाती हैं उन्हें अधिक महत्व या भार (weight) दिया जाता है और शेष को कम भार दिया जाता है। इस प्रकार जब मदो का भार एक-सा नही होता तो प्रत्येक मद को उसके सापेक्षिक भार से जोड दिया जाता है। अत भारित माध्य की गणना करते समय प्रत्येक मद को इसके सापेक्षिक भार से गुणा कर दिया जाता है। इन गुणनफलो का योग कर लिया जाता है। इस योग को भारो की कुल सख्या से भाग दे दिया जाता है। उदाहरण के लिए मान लीजिए कि

$X_1,\ X_2\ \ X_3\ \ \ X_n$ मदो की सख्या है और

$W_1\ \ W_2,\ W_3\ \ \ W_n$ उनके सापेक्षिक भार हैं तब

भारित माध्य (Weighted Mean) or

$$\bar{X}_w = \frac{X_1W_1 + X_2W_2 + X_3W_3 \quad + X_nW_n}{W_1 + W_2 + W_3 + W_4 \quad + W_n}$$

$$= \frac{\Sigma XW}{\Sigma W}$$

जहां $\bar{X}_w$ = भारित माध्य

$\Sigma wx$ = चलो और उनके भारो (W) के गुणनफलो का योग

$\Sigma W$ = भारो का योग

उदाहरण 10 — एक परीक्षा मे एक विद्यार्थी ने 100 मे से निम्नलिखित अक प्राप्त किये

अग्रेजी 55, गणित 70, भौतिक 65 और रसायन शास्त्र 55। यदि विषयो के लिए क्रमश भार 2 3, 2 1 नियत किए गये हो तो भारित समान्तर माध्य ज्ञात कीजिए।

हल—

गणना के पद (Steps of Calculation)

1 अको को 'x' और भारो को (w) मान लीजिए।

2 अको (x) और भारो (w) को गुणा कर लीजिए और इनके गुणनफलो के योग को $\Sigma xw$ कहिए।

3 भारो का योग कीजिए और उसे $\Sigma w$ कहिए।

4 उपरोक्त सूत्र को अपनाइये और भारित समान्तर माध्य को ज्ञात कीजिए।

| विषय | अक (x) | भार (w) | गुणनफल (xw) |
|---|---|---|---|
| अग्रेजी | 55 | 2 | 110 |
| गणित | 70 | 3 | 210 |
| भौतिक | 65 | 2 | 130 |
| रसायन शास्त्र | 60 | 1 | 60 |
| | | $\Sigma w = 8$ | $\Sigma xw = 510$ |

सूत्र $\bar{X}_w = \frac{\Sigma xw}{\Sigma w} = \frac{510}{8} = 63\ 75$ अक उत्तर

12 अशोक ने दिल्ली बोर्ड की परीक्षा मे निम्नलिखित अक प्राप्त किये

अग्रेजी मे 50 प्रतिशत, गणित म 75 प्रतिशत, हिन्दी मे 60 प्रतिशत, भौतिकी मे 70 प्रतिशत और रसायन शास्त्र म 65 प्रतिशत। यदि विषयो को कमश 1 2, 1 3, 3 भार दिये गए हो तो भारित समान्तर माध्य ज्ञात कीजिए।

हल—

| विषय | अक (x) | भार (w) | गुणनफल (xw) |
|---|---|---|---|
| अग्रेजी | 50 | 1 | 50 |
| गणित | 75 | 2 | 150 |
| हिन्दी | 60 | 1 | 60 |
| भौतिकी | 70 | 3 | 210 |
| रसायन शास्त्र | 65 | 3 | 195 |
| | | $\Sigma w=10$ | $\Sigma xw=665$ |

सूत्र को अपनाइए

$$\bar{X}w=\frac{\Sigma xw}{\Sigma w}=\frac{665}{10}=66\ 5$$ अक उत्तर

**भारित समान्तर माध्य के प्रयोग (Uses of Weighted Arithmetic Mean)**

भारित समान्तर माध्य के निम्नलिखित विशेष प्रयोग है

1 भारित समान्तर माध्य सूचकाक (Index numbers) बनाने मे प्रयोग किया जाता है।

2 यह दो या दो से अधिक बोर्डो या विश्वविद्यालयो के परिणामो की तुलना करने मे प्रयोग होता है।

3 यह सामान्य (General) तथा प्रमाणित (Standardized) जन्म दर और मृत्यु दर, आदि की गणना तथा विभिन्न स्थानो व समयो मे इनकी तुलना करने मे प्रयोग किया जाता है।

4 अनुपातो, प्रतिशतो और दरो का माध्य निकालते समय भी इसका प्रयोग किया जाता है।

**सामूहिक समान्तर माध्य की गणना (Calculation of Combined Arithmetic Mean)**

हम दो सम्बन्धित समूहो (Groups) का सामूहिक समान्तर माध्य (Combined arithmetic mean) भी निम्नलिखित सूत्र द्वारा ज्ञात कर सकते हैं।

$$\bar{X}_{12}=\frac{\bar{X}_1N_1+\bar{X}_2N_2}{N_1+N_2}$$

जहाँ $\bar{X}_{1\ 2}$ = दो समूहो का सामूहिक समान्तर माध्य
$\bar{X}_1$ = पहले समूह का समान्तर माध्य
$\bar{X}_2$ = दूसरे समूह का समान्तर माध्य
$N_1$ = पहले समूह की मदो की सख्या
$N_2$ = दूसरे समूह की मदा की सख्या

हम उपरोक्त सूत्र को बढाकर दो से अधिक समूहो का सामूहिक समान्तर माध्य भी ज्ञात कर सकते हैं।

सूत्र इस प्रकार है

$$X_{1,\ 2\ 3\ldots n} = \frac{\bar{X}_1 N_1 + \bar{X}_2 N_2 + \bar{X}_3 N_3 + \quad \bar{X}n Nn}{N_1 + N_2 + N_3 \quad Nn}$$

उदाहरण 12 समूह क' के 45 विद्यार्थियो के औसत अक 35 है और समूह ख के 55 विद्यार्थिया के औसत अक 40 हैं। दोना समूहो के 100 विद्यार्थियो के सामूहिक औसत अक ज्ञात कीजिए

हल

समूह क' के विद्यार्थिया के औसत अक $(\bar{X}_1) = 35$
समूह ख' के विद्यार्थियो के औसत अक $(\bar{X}_2) = 40$
समूह 'क' मे विद्यार्थिया की सख्या $(N_1) = 45$
समूह 'ख' मे विद्यार्थियो की सख्या $(N_2) = 55$
निम्न सूत्र को अपना कर सामूहिक समान्तर माध्य का ज्ञात कीजिए।

$$X_{1,\ 2} = \frac{\bar{X} N_1 + X_2 N_2}{N_1 + N_2}$$

$$= \frac{35 \times 45 + 40 \times 55}{45 + 55}$$

$$= \frac{3775}{100} = 37\ 75 \text{ अक}$$

मध्यका (Median)

मध्यका एक प्रकार की नई माध्य है जो माध्य के अवगुणों जैसे चरम सीमाओ से अधिक प्रभावित होना है, अवास्तविक निष्कर्ष आदि को दूर करती है और वितरण को उचित रूप से व्यक्त करती है। माध्यका एक क्रमबद्ध वितरण या शृ खला को दो बराबर भागा म बाँटती है।
सांकेतिक रूप से (Symbolically)

$$M = \text{मद का} \left(\frac{n+1}{2}\right) \text{वा आकार}$$

जहाँ M = मध्यका N = मदो की सख्या

मध्यका के लाभ (Merits of Median)

1 यह चरम सीमाओं से प्रभावित नहीं होती ।

2 यदि कुछ मदों का ज्ञान न भी हो तो भी मध्यका को ज्ञात किया जा सकता है ।

3 इसका परिकलन (Calculate) करना तथा इसको समझना बहुत आसान है ।

4 खुले सिर वाले आवृत्ति वितरण (Open end frequency distributions) में भी इसको आसानी से ज्ञात किया जा सकता है क्योंकि इसमें प्रथम वर्ग की निम्नतम सीमा और अन्तिम वर्ग की उच्चतम सीमा को निश्चित करने की आवश्यकता नहीं होती ।

5 *रेखा द्वारा भी इसके मूल्य को ज्ञात किया जा सकता है ।*

6 जब आंकड़ों का मात्रात्मक (Quantitative) माप नहीं किया जा सकता जैसे ईमानदारी, योग्यता आदि तो माध्यका अधिक उपयुक्त होती है ।

7 यह एक निश्चित माध्य है ।

मध्यका की हानियां (Demerits of Median)

1 इसका सबसे बड़ा दोष यह है कि इसका प्रयोग बीजगणितीय क्रियाओं में नहीं किया जा सकता ।

2 इसको ज्ञात करने से पहले मदों को क्रमबद्ध (Array) करना पड़ता है अतः समय अधिक लगता है । जब मदों की संख्या बहुत बड़ी हो तो कठिनाई अधिक होती है ।

3 यह उन परिस्थितियों में लाभदायक नहीं होती जहां सीमान्त मदों को अधिक महत्व देना होता है क्योंकि इसमें सभी आवतियों को समान माना जाता है ।

4 इसका ज्ञात करते समय श्रेणी की सभी मदों को एक सामान्य महत्व दिया जाता है । वास्तव में यह ठीक नहीं ।

5 जब मदें परिमाण में बहुत अधिक विचरण करती हैं तो यह श्रेणी का निरूपित नहीं करती ।

6 यदि मदों की संख्या कम हो तो यह अनिश्चित होगी ।

मध्यका की गणना (Calculation of Median)

असमूहित आंकड़े या व्यक्तिगत श्रृंखलाएं (Unorganised data or Individual series)

मध्यका ज्ञात करने से पहले आंकड़ों को बढ़ते या गिरते क्रम (A or Descending order) में लिख लीजिए । फिर मध्यका संख्या को प्राप्त के लिए सूत्र की सहायता लीजिए ।

सूत्र इस प्रकार है

$$\text{मध्यका} = \left(\frac{n+1}{2}\right) \text{ वा मद का आकार}$$

जहाँ N = मदों की संख्या

उदाहरण 13 निम्नलिखित मदों की मध्यका ज्ञात करो।

2 4, 8, 10 12, 15 20, 25 30

हल —

गणना के पद (Steps of Calculation)

1 मदों को 'x' मान लीजिए और उन्हें बढ़ते या गिरते क्रम से लिख लीजिए।

2 मध्यका संख्या को ज्ञात करने के सूत्र अपनाइए और मध्यका को ज्ञात कीजिए जैसा कि नीचे दिखाया गया है।

| क्रम संख्या | मदें (बढ़ते क्रम से) (x) |
|---|---|
| 1 | 2 |
| 2 | 4 |
| 3 | 8 |
| 4 | 10 |
| 5 | 12 |
| 6 | 15 |
| 7 | 20 |
| 8 | 25 |
| 9 | 30 |

$$\text{मध्यका (M)} = \left(\frac{n+1}{2}\right) \text{ वा मद का आकार}$$

$$= \frac{9+1}{2} \text{ या 5वा मद का आकार}$$

$$= 12 \text{ उत्तर}$$

नोट — उपरोक्त उदाहरण म मदों की मात्रा विषम (Odd) है। जब मदों की मात्रा विषम होती है तो मध्यका संख्या आसानी से ज्ञात हो सकती है परन्तु जब मदों की संख्या युग्म (Even) होती है तो मध्यका संख्या दो संख्याओं के बीच आती है। ऐसी स्थिति मे उन दो मदों की संख्याओं के योग को 2 पर भाग देकर मध्यका प्राप्त की जाती है। जैसा कि नीचे उदाहरण 14 मे दिखाया गया है।

उदाहरण 14 निम्न आंकडो के लिए मध्यका ज्ञात करो।

2, 4, 10, 8 15 20 12 25 30, 38

हल—

| क्रम संख्या | मदें (बढ़ते क्रम से) (x) |
|---|---|
| 1 | 2 |
| 2 | 4 |
| 3 | 8 |
| 4 | 10 |
| 5 | 12 |
| 6 | 15 |
| 7 | 20 |
| 8 | 25 |
| 9 | 30 |
| 10 | 38 |

मध्यका (M)=$\left(\frac{n+1}{2}\right)$वां मद का आकार

$=\frac{10+1}{2}$या 5 5 वा मद का आकार

5 5वा मद का आकार= $\frac{5 \text{ वी मद} + 6 \text{ वी मद}}{2}$

$=\frac{12+15}{2}=13\ 5$

अत मध्यका = 13 5 उत्तर

**विच्छिन्न श्रृंखला मे मध्यका की गणना (Calculation of Median in Discrete Series)**

हम ऊपर पढ चुके हैं कि विच्छिन्न श्रृंखला म मदो के साथ उनकी आवृत्तिया भी दी हुई होती हैं। ऐसी श्रृंखलाओ म मदो को 'x" और उनकी आवृत्तियो को 'f' माना जाता है और मध्यका ज्ञात करने के लिए सचयी (Cumulative) आवृत्तिया का प्रयोग किया जाता है। सबसे पहले मध्यका संख्या (Median item) का ज्ञात किया जाता है और फिर मध्यका के मूल्य का $\frac{n+1}{2}$ के सूत्र द्वारा ज्ञात किया जाता है। n' आवृत्तियो के योग को प्रदर्शित करता है न कि मदो की संख्या को। निम्न उदाहरण विच्छिन्न श्रृंखला म मध्यका ज्ञात करने की विधि का प्रदर्शित करते हैं।

उदाहरण 16—निम्न आंकड़ो से मध्यका मूल्य ज्ञात कीजिए।

| x | 5, | 10, | 15 | 20, | 25 |
|---|---|---|---|---|---|
| f | 2, | 4, | 6 | 8, | 10 |

हल

| मदें (x) | आवृत्ति (f) | संचयी आवृत्तियां (c f) |
|---|---|---|
| 5 | 2 | 2 |
| 10 | 4 | 6 |
| 15 | 6 | 12 |
| 20 | 8 | 20 |
| 25 | 10 | 30 यहां N=30 |

मध्यका $=\left[\frac{n+1}{2}\right]$वां मद का आकार

$=\left[\frac{30+1}{2}\right]$वां मद का आकार

अर्थात् 15 5वीं संख्या

यहां 15 5वीं संख्या का मूल्य 20 है

अत मध्यका=20 है। उत्तर

उदाहरण 16 —निम्नलिखित आंकड़ों के लिए मध्यका की गणना कीजिए।

| ऊँचाई (सें० मी० में) | 120 | 121 | 122 | 123 | 124 | 125 |
|---|---|---|---|---|---|---|
| विद्यार्थियो की संख्या | 8 | 12 | 17 | 14 | 13 | 6 |

हल—

| ऊँचाई (सें० मी०) (x) | विद्यार्थियों की संख्या (f) | संचयी आवृत्तियां (c f) |
|---|---|---|
| 120 | 8 | 8 |
| 121 | 12 | 20 |
| 122 | 17 | 37 |
| 123 | 14 | 51 |
| 124 | 13 | 64 |
| 125 | 6 | 70 |

यहां n=70

$$\text{मध्यका} = \left[\frac{n+1}{2}\right]\text{वां मद का आकार}$$

$$= \left[\frac{70+1}{2}\right]\text{वां मद का आकार}$$

अर्थात 35 5वीं मद का आकार

यहाँ मध्यका 35 5वी सख्या है और 35 5 वीं सख्या का मूल्य 122 है। अत मध्यका का मूल्य 122 सं० मी० है – उत्तर

**अविच्छिन्न श्रृ खला मे मध्यका गणना (Calculation of median in Continuous Series)**

अविच्छिन्न श्रृ खला मे मध्यका का ज्ञात करने के लिए $\left[\frac{n+1}{2}\right]$ के स्थान पर $\left(\frac{n}{2}\right)$ का प्रयोग किया जाता है अत मध्यका $= \left(\frac{n}{2}\right)$वां मद का आकार। मध्यका को ज्ञात करने के लिए शेष गणना पद पहले जैसे ही हैं जैसा कि निम्न उदाहरणो से स्पष्ट किया गया है

उदाहरण 17—निम्नलिखित आवृत्ति वितरण के लिए मध्यका की गणना कीजिए

| अक | 0 5 | 5 10 | 10-15 | 15-20 | 20 25 |
|---|---|---|---|---|---|
| विद्यार्थियो की सख्या | 10 | 20 | 30 | 35 | 51 |

हल—

गणना के पद (Steps for Calculation)

1 'x' कालम मे वर्गा तर लिखिए और 'f' कालम मे विद्यार्थियो की सख्या (आवृत्तिया) लिखिए।

2 सचयी आवृत्तियो को (c f) कालम में लिखिए।

3 मध्यका सख्या ज्ञात करने के लिए $\left(\frac{n}{2}\right)$ का प्रयोग कीजिए।

4 मध्यका वाले वर्ग को ज्ञात कीजिए।

5 निम्न सूत्र द्वारा मध्यका को ज्ञात कीजिए

$$\text{मध्यका (M)} = l_1 + \frac{\frac{N}{2} - C}{f}(l_2 - l_1)$$

जहा $\left(\frac{N}{2}\right)$ = मध्य मद

$l_1$ = मध्यका वग की निम्न सीमा
$l_2$ = मध्यका वग की उच्च सीमा
f = मध्यका वग की आवृति
c = मध्यका वग से पहले वग की सचयी आवृति

| अक वग | वग विद्यार्थियों की सख्या (आवृति) (f) | सचयी आवृतियां (c f) |
|---|---|---|
| 0-5 | 10 | 10 |
| 5-10 | 20 | 30 |
| 10-15 | 30 | 60 |
| 15-20 | 35 | 95 |
| 20-25 | 51 | 146 |

यहाँ N=146

मध्यका (M) = $\left(\frac{N}{2}\right)$ वा मद का आकार

$= \frac{146}{2}$ वाँ मद का आकार

= 73 वाँ मद का आकार

अत मध्यका 15-20 के वग में स्थित है।

अब सूत्र को अपनाइये

$$\text{मध्यका (M)} = l_1 + \frac{\frac{N}{2} - C}{f}(l_2 - l_1)$$

$$= 15 + \frac{73 - 60}{35}(20 - 15)$$

$$= 15 + \frac{13}{35} \times 5 = 15 + \frac{13}{7}$$

$$= 15 + 1.86 = 16.86$$

= 17 अक उत्तर

उदाहरण 18 निम्नलिखित आवृत्ति वितरण के लिए मध्यका की गणना कीजिए

| अक | 0-10 | 10-20 | 20-30 | 30-40 | 40-50 |
|---|---|---|---|---|---|
| आवृत्ति | 6 | 7 | 4 | 12 | 6 |
| अक | 50-60 | 60-70 | 70-80 | 80-90 | 90-100 |
| आवृत्ति | 7 | 10 | 4 | 5 | 2 |

हल—

| अंक वर्ग | आवृत्ति (f) | संचयी आवृत्तियां (c f) |
|---|---|---|
| 0 10 | 6 | 6 |
| 10-20 | 7 | 13 |
| 20-30 | 4 | 17 |
| 30-40 | 12 | 29 |
| 40 50 | 6 | 35 |
| 50-60 | 7 | 42 |
| 60-70 | 10 | 52 |
| 70-80 | 4 | 56 |
| 80-90 | 5 | 61 |
| 90-100 | 2 | 63 |

यहाँ N=63

मध्यका $(M)=\left(\frac{N}{2}\right)$ वीं मद का आकार

$=\frac{63}{2}$ या 31 5 वीं मद का आकार

अत मध्यका 40 50 के वर्ग म स्थित है। अब सूत्र को अपनाइये

$$\text{मध्यका } (M)= l_1 + \frac{\frac{N}{2}-C}{f} ( l_2-l_1 )$$

$$=40+\frac{31\ 5-29}{6}(50-40)$$

$$=40+\frac{2\ 5}{6}\times 10=40+0\ 41$$

$=40\ 41$ अंक उत्तर

उदाहरण 20—निम्नलिखित आवत्ति वितरण के लिए मध्यका ज्ञात कीजिए।

| चल मूल्य | 60 से ऊपर | 50-60 | 40-50 | 30 40 | 20 30 | 10-20 | 0 10 |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| आवृत्ति | 6 | 12 | 10 | 2 | 20 | 24 | 4 |

हल—

उपरोक्त उदाहरण मे आवृत्ति व ।वतरण गिरते क्रम मे दिखाया गया जब आवत्ति वितरण गिरते क्रम (Descending order) से दिया गया हो ।

$$\text{मध्यका } (M) = l_2 - \frac{\frac{N}{2} - c}{f}(l_2 - l_1)$$

| वर्ग मूल्य | आवृत्ति (f) | संचयी आवृत्तियां (c.f.) |
|---|---|---|
| 60 से ऊपर | 6 | 6 |
| 50-60 | 12 | 18 |
| 40-50 | 10 | 28 |
| 30-40 | 2 | 30 |
| 20-30 | 20 | 50 |
| 10-20 | 24 | 74 |
| 0-10 | 4 | 78 |

यहाँ $N = 78$

मध्यका $(M) = \left(\frac{N}{2}\right)$ वाँ मद का आकार

$= \frac{78}{2} = 39$ वाँ मद का आकार

अतः मध्यका 20-30 के वर्ग में स्थित है।

अब उपरोक्त सूत्र को अपनाइए

$$\text{मध्यका } (M) = l_2 - \frac{\frac{N}{2} - c}{f}(l_2 - l_1)$$

$$= 30 - \frac{39 - 30}{20}(30 - 20)$$

$$= 30 - \frac{9}{20} \times 10 = 30 - 4.5$$

$= 25.5$ उत्तर

**बिन्दुरेखीय पद्धति द्वारा मध्यका का निर्धारण (Location of Median Graphically)**

हम मध्यका का मूल्य बिन्दुरेखीय पद्धति द्वारा भी ज्ञात कर सकते हैं।

उदाहरण 20—निम्न आंकड़ों से बिन्दुरेखीय पद्धति द्वारा मध्यका का मूल्य ज्ञात कीजिए

| अंक | 0 10 | 20 | 20 30 | 30 40 | 40 50 | 50 60 |
|---|---|---|---|---|---|---|
| विद्यार्थियों की संख्या | | 10 | 20 | 35 | 15 | 6 |

हल—

पद (Steps of Solution)

(1) एक 'इतने से कम' की सचयी सारणी बनाइए।

(2) एक 'इतने से कम' (Less than) की सचयी वक्र या ओगिव वक्र बनाइये।

(3) अको का x-अक्ष पर और आवृत्तियो को y-अक्ष पर लिजिए।

(4) $\frac{N}{2}$ का मूल्य ज्ञात कीजिए और y-अक्ष पर इसे ज्ञात कीजिए। (यह मूल्य 45 है)

(5) इस बिन्दु से y-अक्ष पर एक लम्ब (Perpendicular) गिराइये और इसे बढाइय ताकि यह ओगिव वक्र को मिल सके।

(6) जिस बिन्दु पर यह लम्ब ओगिव वक्र को मिलता है वहाँ से एक लम्ब y-अक्ष पर डालिये। इस लम्ब के स्पश बिन्दु का मूल्य पढ़ लीजिए। वही मध्यका मूल्य होगा। (मध्यका का मूल्य = 33 14 रेखाचित्र को देखिए)

**सचयी आवृत्ति सारणी** (Cumulative Frequency Table)

| अक "से कम' (Less than) | विद्यार्थियों की सख्या (सचीय आवृत्ति) |
|---|---|
| 10 | 4 |
| 20 | 14 |
| 30 | 34 |
| 40 | 69 |
| 50 | 84 |
| 60 | 90 |

यहा N = 90

$$\text{और} \frac{N}{2} \text{का मूल्य} = \frac{90}{2} = 45$$

मध्यका का मूल्य = 33 14

बिन्दु रेखा द्वारा प्रदर्शन

**विभाजन मूल्य** (Partition value)

मध्यका एक वितरण या श्रृ खला को द बराबर भागो मे बाँटती है। इसी प्रकार चतुर्थक (Quartile) इसको चार भागों में बाँटता है। पहले चतुथक और तीसरे चतुर्थक को $Q_3$ से प्रदर्शित किया जाता है। दूसरा चतुर्थक




है और चौथा चतुर्थक मदों की अंतिम सीमा होती है। इसलिए उनके अध्ययन की आवश्यकता नहीं होती। अतः हमें $Q_1$ और $Q_3$ का ही अध्ययन करना है।

इसी प्रकार दशमांश (Decile) एक वितरण या शृंखला को दस भागों और शतमक (Percentile) इसको सौ भागों में बाँटता है। दशमक को D से और शतमक को P से प्रदर्शित किया जाता है।

चतुर्थक दशमक और शतमक को ज्ञात करने के लिए निम्नलिखित सूत्र दिये गए हैं

व्यक्तिगत और विच्छिन्न शृंखला (Individual and Discrete Series)

$$Q_1 = \left[\frac{N+1}{4}\right] \text{ वां मद का आकार}$$

$$Q_3 = \left[\frac{3(N+1)}{4}\right] \text{ वां मद का आकार}$$

$$D_5 = \left[\frac{5(N+1)}{10}\right] \text{ वां मद का आकार}$$

$$D=\left[\frac{7(N+1)}{10}\right] \text{वा मद का आकार}$$

$$P_{30}=\left[\frac{30(N+1)}{100}\right] \text{वा मद का आकार}$$

उदाहरण 21—निम्नलिखित आकडो से मध्यका, प्रथम व तृतीय चतुर्थक, छठा दशमक और चालीसवा शतमक ज्ञात कीजिए।

10 विद्यार्थियो द्वारा गणित मे प्राप्त अक

32 12, 30, 18, 11, 41, 35, 26, 22, 14,

हल—

पहले दिये गये आकडो को बढते (या आरोही) क्रम में लिखिए।

| क्रम सख्या | अक |
|---|---|
| 1 | 11 |
| 2 | 12 |
| 3 | 14 |
| 4 | 18 |
| 5 | 22 |
| 6 | 26 |
| 7 | 30 |
| 8 | 32 |
| 9 | 35 |
| 10 | 41 |

$$\text{मध्यका (M)} =\left(\frac{N+1}{2}\right) \text{वा मद का आकार}$$

$$=\frac{11}{2}=5\ 5 \text{ वा मद का आकार}$$

$$5\ 5 \text{ वा मद का आकार} =\frac{5 \text{ वी मद} + 6 \text{ वी मद}}{2}$$

$$=\frac{22+26}{2}=24 \text{ अक}$$

$$Q_1=\left(\frac{N+1}{4}\right) \text{वा मद का आकार}$$

$$=\frac{10+1}{4}=\frac{11}{4}=2\ 75 \text{ वा मद का आकार}$$




है और चौथा चतुर्थक मदों की अंतिम सीमा होती है । इसलि
आवश्यकता नहीं होती । अत हम $Q_1$ और $Q_3$ का ही अध्य

इसी प्रकार दशमलव (Decile) एक वितरण या
और शतमक (Percentile) इसको सौ भागों म बांटता
शतमक को P से प्रदर्शित किया जाता है ।

चतुर्थक दशमक और शतमक को ज्ञात कर
गए हैं

व्यक्तिगत और विच्छिन्न शृंखला (

$$Q_1 = \left[\frac{N+1}{4}\right] \text{वां मद}$$

$$Q_3 = \left[\frac{3(N+1)}{4}\right]$$

$$D_5 = \left[\frac{5(N+1}{10}\right.$$

**अविच्छिन्न अथवा वर्गान्तर वितरण (Continuous or class interval series)**

अविच्छिन्न या वर्गान्तर वितरण में $Q_1$, $Q_3$, $D_6$ एवं $P_{70}$ ज्ञात करने के लिए सूत्र निम्नलिखित हैं

$$Q_1 = l_1 + \frac{\frac{N}{4} - c}{f}(l_2 - l_1)$$

$$Q_3 = l_1 + \frac{\frac{3N}{4} - c}{f}(l_2 - l_1)$$

$$D_6 = l_1 + \frac{\frac{6N}{10} - c}{f}(l_2 - l_1)$$

$$P_{70} = l_1 + \frac{\frac{70N}{100} - c}{f}(l_2 - l_1)$$

उदाहरण 22—निम्नलिखित आकड़ों से दोनों चतुर्थक, छठा दशमक और सत्तरवां शतमक के मूल्य ज्ञात कीजिए।

| वर्ग | 22-26 | 26-30 | 30-34 | 34-38 | 38-42 |
|---|---|---|---|---|---|
| आवृत्ति | 6 | 7 | 4 | 2 | 1 |

हल—

| वर्ग | आवृत्ति (f) | संचयी आवृत्तियां (c. f) |
|---|---|---|
| 22–26 | 6 | 6 |
| 26–30 | 7 | 13 |
| 30–34 | 4 | 17 |
| 34–38 | 2 | 19 |
| 38–42 | 1 | 20 |

यहाँ $N=20$

$Q_1 = \frac{N}{4}$ वां मद का आकार

$= \frac{20}{4}$ या 5वां मद का आकार

अतः $Q_1$, 22–26 के वर्ग में स्थित है

2 75 वा मद का आकार = 2nd मद + 0·75 (3rd मद का आकार — 2nd मद का आकार)

= 12 + 0·75 (14—12)

= 12 + 0 75 x 2

= 12 + 1 50 = 13 50 अक उत्तर

$Q_3$ = $\left[\frac{3 (N + 1)}{4}\right]$ वा मद का आकार

= $\frac{33}{4}$ = 8 25 वा मद का आकार

8 25 वां मद का आकार = 8 वीं मद + 0.25

(9 वीं मद का आकार — 8 वीं मद का आकार)

= 32 + 0 25 (35—32)

= 32 + 0 25 x 3 = 32 + 0 75

32 75 अक उत्तर

$D_6$ = $\frac{6 (N + 1)}{10}$ वां मद का आकार

= $\frac{66}{10}$ = 6 60 वां मद का आकार

= 6 60 वां मद का आकार = 6 वीं मद + 0 60

(7 वीं मद का आकार — 6 वीं मद का आकार)

= 26 + 0 60 (30—26)

= 26 + 0 60 x 4 = 26 + 2 40

= 28 40 अक उत्तर

$P_{40}$ = $\frac{40 (n + 1)}{100}$ वां मद का आकार

= $\frac{40 \times 11}{100}$ वां मद का आकार अथवा 4 40 वां मद

4 40 वा मद का आकार = 4th मद + 0 40

(5 वीं मद का आकार — 4 वीं मद का आकार)

= 18 + 0 40 (22 — 18)

= 18 + 0 40 x 4 = 18 +

= 19 60 अक उत्तर

**अविच्छिन्न अथवा वर्गान्तर वितरण (Continuous or class interval series)**

अविच्छिन्न या वर्गान्तर वितरण में $Q_1$, $Q_3$, $D_6$ एवं $P_{70}$ ज्ञात करने के लिए सूत्र निम्नलिखित हैं

$$Q_1 = l_1 + \frac{\frac{N}{4} - c}{f}(l_2 - l_1)$$

$$Q_3 = l_1 + \frac{\frac{3N}{4} - c}{f}(l_2 - l_1)$$

$$D_6 = l_1 + \frac{\frac{6N}{10} - c}{f}(l_2 - l_1)$$

$$P_{70} = l_1 + \frac{\frac{70N}{100} - c}{f}(l_2 - l_1)$$

उदाहरण 22—निम्नलिखित आंकड़ों से दोनों चतुर्थक, छठा दशमक और सत्तरवां शतमक के मूल्य ज्ञात कीजिए।

| वर्ग | 22-26 | 26-30 | 30-34 | 34-38 | 38-42 |
|---|---|---|---|---|---|
| आवृत्ति | 6 | 7 | 4 | 2 | 1 |

हल—

| वर्ग | आवृत्ति (f) | संचयी आवृत्तियां (c. f) |
|---|---|---|
| 22–26 | 6 | 6 |
| 26–30 | 7 | 13 |
| 30–34 | 4 | 17 |
| 34–38 | 2 | 19 |
| 38–42 | 1 | 20 |

यहाँ $N = 20$

$Q_1 = \frac{N}{4}$ वां मद का आकार

$= \frac{20}{4}$ या 5वां मद का आकार

अतः $Q_1$, 22–26 के वर्ग में स्थित है

2 75 वा मद का आकार = 2nd मद + 0·75 (3rd मद का आकार — 2nd मद का आकार)

= 12 + 0·75 (14—12)

= 12 + 0 75 x 2

= 12 + 1 50 = 13 50 अंक उत्तर

$Q_3 = \left[\frac{3 (N + 1)}{4}\right]$ वा मद का आकार

$= \frac{33}{4} = 8\ 25$ वा मद का आकार

8 25 वां मद का आकार = 8 वीं मद + 0.25

(9 वीं मद का आकार — 8 वीं मद का आकार)

= 32 + 0 25 (35—32)

= 32 + 0 25 x 3 = 32 + 0 75

32 75 अंक उत्तर

$D_6 = \frac{6 (N + 1)}{10}$ वां मद का आकार

$= \frac{66}{10} = 6\ 60$ वा मद का आकार

= 6 60 वा मद का आकार = 6 वीं मद + 0 60

(7 वीं मद का आकार — 6 वीं मद का आकार)

= 26 + 0 60 (30—26)

= 26 + 0 60 x 4 = 26 + 2 40

= 28 40 अंक उत्तर

$P_{40} = \frac{40 (n + 1)}{100}$ वां मद का आकार

$= \frac{40 \times 11}{100}$ वा मद का आकार अथवा 4 40 वां मद

4 40 वा मद का आकार = 4th मद + 0 40

(5 वीं मद का आकार — 4 वीं मद का आकार)

= 18 + 0 40 (22 — 18)

= 18 + 0 40 x 4 = 18 + 1 60

= 19 60 अंक उत्तर

अविच्छिन्न अथवा वर्गान्तर वितरण (Continuous or class interval series)

अविच्छिन्न या वर्गान्तर वितरण में $Q_1$, $Q_3$, $D_6$ एवं $P_{70}$ ज्ञात करने के लिए सूत्र निम्नलिखित हैं

$$Q_1 = l_1 + \frac{\frac{N}{4} - c}{f}(l_2 - l_1)$$

$$Q_3 = l_1 + \frac{\frac{3N}{4} - c}{f}(l_2 - l_1)$$

$$D_6 = l_1 + \frac{\frac{6N}{10} - c}{f}(l_2 - l_1)$$

$$P_{70} = l_1 + \frac{\frac{70N}{100} - c}{f}(l_2 - l_1)$$

उदाहरण 22—निम्नलिखित आंकड़ों से दोनों चतुर्थक, छठा दशमक और सत्तरवां शतमक के मूल्य ज्ञात कीजिए।

| वर्ग | 22-26 | 26-30 | 30-34 | 34-38 | 38-42 |
|---|---|---|---|---|---|
| आवृत्ति | 6 | 7 | 4 | 2 | 1 |

हल—

| वर्ग | आवृत्ति (f) | संचयी आवृत्तियां (c. f.) |
|---|---|---|
| 22–26 | 6 | 6 |
| 26–30 | 7 | 13 |
| 30–34 | 4 | 17 |
| 34–38 | 2 | 19 |
| 38–42 | 1 | 20 |

यहाँ N=20

$Q_1 = \frac{N}{4}$ वां मद का आकार

$= \frac{20}{4}$ या 5वां मद का आकार

अतः $Q_1$, 22–26 के वर्ग में स्थित है

उपरोक्त सूत्र के अनुसार

$$Q_1 = l_1 + \frac{\frac{n}{4} - c}{f}(l_2 - l_1)$$

$$= 22 + \frac{\frac{20}{4} - 0}{6}(26 - 22)$$

$$= 22 + \frac{5}{6} \times 4 = 22 + 3\ 3$$

$= 25\ 3$ उत्तर

$Q_3 = \frac{3N}{4}$ वा मद का आकार

$= \frac{3 \times 20}{4}$ या 15 वा मद का आकार

अत $Q_3$ वग 30 — 34 मे स्थित है।

उपरोक्त सूत्र के अनुसार

$$Q_3 = l_1 + \frac{\frac{3\ N}{4} - C}{f} \quad (l_2 - l_1)$$

$$= 30 + \frac{\frac{3 \times 20}{4} - 13}{4}(34 - 30)$$

$$= 30 + \frac{15 - 13}{4}(4) = 30 + \frac{2}{4} \times 4$$

$= 30 + 2 = 32$ उत्तर

$D_6 = \frac{6\ (N)}{10}$ वा मद का आकार

$= \frac{6 \times 20}{10} = 12$ वा मद का आकार

अत $D_6$ वग 26—30 में स्थित है।

उपरोक्त सूत्र के अनुसार

$$D_6 = l_1 + \frac{\frac{6\ N}{10} - c}{f}(l_2 - l_1)$$

